# " निवेदन "



प्रस्तुत ग्रन्थ पाठको के समक्ष उपस्थित करते हुए अत्यन्त प्रसन्नता होती है। इस ग्रन्थ मे प्रात स्मरणीय गुरुदेव श्री चौथमलजी म सा के प्रवचनो मे उपलब्ध सूक्तियो का सकलन है। जनता गुरुदेव से "जैन दिवाकर" नाम से ही अधिक परिचित है। वस्तुत दिवाकरजी दिवाकर ही थे। दिवाकर के दर्शन से जैसे कमल खिल उठता है वैसे ही आपके दर्शन व प्रवचन श्रवण से हृदय कमल खिल जाता था। दिवाकर की प्रभा से अधकार दूर भागता है वैसे ही आपके प्रवचनो के प्रभाव से अज्ञान का अधकार दूर भागता था तथा जनता मे स्वत ही दुर्व्यसनो, दुर्गुणो, व कुरुढियो के त्याग की प्रेरणा जागृत होती थी। आपके द्वारा कराये गये सामूहिक त्याग के स्मृति–चिन्ह अगते के रूप मे आज भी अनेक नगरो में विद्यमान है।

आपके व्यक्तित्व से आचार की उत्कृष्ठता, विचार की विराट्ता, स्वभाव की सरलता, वाणी की मधुरता झलकती थी। हिन्दू, मुसलमान, बौद्ध, ईसाई आदि किसी भी धर्म का अनुयायी आपके सपर्क मे आया उसने आपमे अलौकिक आभा को पाया और अपने को उस आभा की प्रभा से प्रभावित

युक्तियो से किया गया है। उन युक्तियो का सार प्रवचनो के प्रवाह मे यत्र तत्र सूत्र रूप मे मिलता है। उन्ही सूत्रो व सूक्तियो का सकलन कर उन्हे प्रस्तुत ग्रन्थ का रूप दिया गया है। इन सूक्तियो मे जीवन के व्यापक अनुभवो का सार, नीति वाक्यो का निचोड, ज्ञान का नवनीत सन्निहित है। ये सूक्तियाँ मार्ग-दर्शन तो करती ही हैं साथ ही निराशा और विपत्ति के क्षण मे स्फुरणा, प्रेरणा एव प्रबल बल भी देती है। जीवन की जटिल से जटिल समस्याओ को बात की बात मे सुलझा देने की विशेषता भी इन सूक्तियो मे निहित है। सद्ग्रन्थो के सैकडो पृष्ठो को पढने और सदुपदेशक के घटो व्याख्यान श्रवण का जितना प्रभाव पडता है उससे भी अधिक प्रभाव डालने में समर्थ गुरुदेव की सूक्तिया हैं। इनका प्रभाव सीधा हृदय पर पडता है जो तडित्-तरग की भाति सारे तन व मन को झकृत व प्रफुल्लित कर देती है। ये सूक्तिया वे बहुमूल्य मणियाँ है, जिन्हे हृदय में सजोये रखने से अवसर आने पर अमूल्य निधि का काम देती है। ये विकारो के विनाश करने मे अमोघ औषधि के समान हैं। ये सूक्तिया वे सीढियाँ हैं जिन पर चढ कर स्वर्ग व अपवर्ग में पहुँचा जा सकता है। वस्तुत ये सूक्तिया जीवन-व्यवहार मे पग-पग और पल-पल पर पथ-प्रदर्शन का काम देने वाली हैं, पतन के गर्त्त में गिरने से बचाने वाली है, उन्नति के शिखर पर पहुँचाने वाली है, आशा, उत्साह व प्रेरणा का सचार करने वाली है।

प्रस्तुत सकलन मे सूक्तियो का विषयवार वर्गीकरण किया गया है तथा इन्हे इस प्रकार क्रम-बद्ध किया गया है कि



# दिवाकर-रश्मियां



## —: दान :—

( १ )

किसी वस्तु पर से अपनी ममता उतार कर स्व-पर-कल्याण के लिए उसे अर्पित कर देना दान कहलाता है। दान-धर्म की महिमा बड़ी विशाल है।

( २ )

जो पहले बोया उसे अभी खा रहे हो और जो अब बोओगे उसे आगे खाओगे। जो बोएगा ही नहीं, वह क्या पाएगा? अतएव दान न देते होओ तो अब देना आरम्भ करो, और यदि देते हो तो देते समय ऐहसान न जतलाओ। यह मत सोचो कि मैं दान देकर दानपात्र पर ऐहसान कर रहा हूँ।

बल्कि यह विचार करो कि यह दान को अंगीकार करने वाला मुझे पुण्य का अवसर दे रहा है। तुम स्वयं उसके प्रति कृतज्ञ बनो। ऐसी भावना करने से तुम्हारे दान का फल कई गुणा प्रशस्त बन जाएगा।

( ३ )

अरे, जो सम्पत्ति आज तुझे मिली है, वह एक न एक दिन तो चली जाने को ही है। सदा तेरे पास नही रहेगी। फिर उसे दान देकर भविष्य मे पाने का अधिकारी क्यों नहीं बनता ? परलोक मे पूँजी को साथ ले जाने का एक ही तरीका है और वह यही कि तू उदारभाव से, प्रेमपूर्वक दान दिये जा !

( ४ )

वर्ण माला मे ३२ अक्षर है। उनमे से एक अक्षर नरक का विरोधी है और दूसरा मोक्ष का विरोधी है। वह दो वर्ण है—"द" और "ल"। दान दो, वस्त्र दो, मकान दो और अभय दो.... . यह सब नरक के विरोधी है और "लाओ" "लाओ" मोक्ष का विरोधी है अर्थात् धन लाओ, वस्त्र लाओ, स्त्री लाओ, इस 'लाओ' की लालसा से मोक्ष का विरोधी होता है।

( ५ )

भाइयो ! यह बात समझने योग्य है कि दान देना उधार देना है और पाप करना कर्ज लेना है। इन दोनों का ही लेखा लिखता है। जितना-जितना दान-पुण्य करोगे, उतना

ही उतना पाओगे और जितना–जितना पाप करोगे, उतना ही उतना चुकाना पड़ेगा ।

( ६ )

दान मे ममत्व के त्याग की एव परोपकार की भावना ही मुख्य रूप से होनी चाहिए। कीर्ति की कामना से प्रेरित होकर, वाह–वाह लूटने के लिए, जो दान दिया जाता है, वह दान अशुद्ध हो जाता है। जो अपने दान का अधिक से अधिक विज्ञापन चाहते हैं, अखबारो मे, मोटे–मोटे टाइपो मे अपना नाम छपा देख कर फूले नही समाते। उनका इस प्रकार कीर्ति और प्रतिष्ठा के लिये दिया हुआ दान वैसा फल प्रदान नही करता जैसे कि करना चाहिए।

( ७ )

सच्चा देना तो ममता का त्याग करना है। ममता का त्याग कर दिया तो फिर उसका बदला पाने की कामना क्यो करते हो? अगर कामना करते हो तो तुम्हारा दान अशुद्ध है वह सच्चा दान नही हैं। देने पर मिलेगा तो अवश्य ही, मगर पाने की कामना करने से उतना नही मिलेगा जितना मिलना चाहिए। अतएव विवेकवान् पुरुष ऐसा विचार नही करते।

( ८ )

भाइयो! यो तो सभी दान उत्तम हैं, किन्तु उन सब जीवन की दृष्टि से आहारदान का विशेष महत्व है. ससारी

बल्कि यह विचार करो कि यह दान को अंगीकार करने वाला मुझे पुण्य का अवसर दे रहा है। तुम स्वय उसके प्रति कृतज्ञ बनो। ऐसी भावना करने से तुम्हारे दान का फल कई गुणा प्रशस्त बन जाएगा।

( ३ )

अरे, जो सम्पत्ति आज तुझे मिली है, वह एक न एक दिन तो चली जाने को ही है। सदा तेरे पास नही रहेगी। फिर उसे दान देकर भविष्य मे पाने का अधिकारी क्यो नही बनता ? परलोक मे पूँजी को साथ ले जाने का एक ही तरीका है और वह यही कि तू उदारभाव से, प्रेमपूर्वक दान दिये जा !

( ४ )

वर्ण माला मे ३२ अक्षर हैं। उनमे से एक अक्षर नरक का विरोधी है और दूसरा मोक्ष का विरोधी है। वह दो वर्ण है—"द" और "ल"। दान दो, वस्त्र दो, मकान दो और अभय दो.... . . यह सब नरक के विरोधी है और "लाओ" "लाओ" मोक्ष का विरोधी है अर्थात् धन लाओ, वस्त्र लाओ, स्त्री लाओ, इस 'लाओ' की लालसा से मोक्ष का विरोधी होता है।

( ५ )

भाइयो ! वह बात समझने योग्य है कि दान देना उधार देना है और पाप करना कर्ज लेना है। इन दोनो का ही बदला मिलता है। जितना-जितना दान-पुण्य करोगे, उतना

ही उतना पाओगे और जितना–जितना पाप करोगे, उतना ही उतना चुकाना पडेगा ।

( ६ )

दान मे ममत्व के त्याग की एव परोपकार की भावना ही मुख्य रूप से होनी चाहिए । कीर्ति की कामना से प्रेरित होकर, वाह–वाह लूटने के लिए, जो दान दिया जाता है, वह दान अशुद्ध हो जाता है । जो अपने दान का अधिक से अधिक विज्ञापन चाहते हैं, अखबारो मे, मोटे–मोटे टाइपो मे अपना नाम छपा देख कर फूले नही समाते ! उनका इस प्रकार कीर्ति और प्रतिष्ठा के लिये दिया हुआ दान वैसा फल प्रदान नही करता जैसे कि करना चाहिए ।

( ७ )

सच्चा देना तो ममता का त्याग करना है । ममता का त्याग कर दिया तो फिर उसका बदला पाने की कामना क्यो करते हो ? अगर कामना करते हो तो तुम्हारा दान अशुद्ध है वह सच्चा दान नही है । देने पर मिलेगा तो अवश्य ही, मगर पाने की कामना करने से उतना नही मिलेगा जितना मिलना चाहिए । अतएव विवेकवान् पुरुष ऐसा विचार नही करते ।

( ८ )

भाइयो ! यो तो सभी दान उत्तम हैं, किन्तु उन सब जीवन की दृष्टि से आहारदान का विशेष महत्व है । ससारी

जीवो के प्राणो का आधार आहार है। आहार देना एक प्रका से जीवन देना है। आहार के अभाव मे जीवन नही टि सकता और धर्म क्रियाएँ करने का भी अवकाश नही रहता

( ६ )

ज्ञानी जन समस्त दानो मे अभय दान को उत्तम कह है। अभय दान की तुलना मे न गायो का दान ठहरता है, भूमि का दान ठहरता है और न अन्न का दान ही ठह सकता है।

गाय, भूमि और अन्न आदि सब वस्तुएँ प्राणो के पी है। प्राण रह जाएँ तो इन सब वस्तुओ का मूल्य है, प्राण रहे तो सब वृथा है। अतएव स्पष्ट है कि प्राणी के साम प्राण ही प्रधान वस्तु है और इसलिए प्राण रक्षा करना अथव किसी को अभयदान देना ही सबसे बडा दान है।

( १० )

अभयदान सब प्रकार के दानो मे उत्तम दान मान गया है। प्राणो की रक्षा अभयदान है और प्राण सबको सब अधिक प्रिय होते है। जो वस्तु जितनी प्रिय है, उसका दा उतना ही अधिक महत्व पूर्ण होता है। यही कारण है f भगवान ने स्वय अभयदान को सब दानो में उत्तम कहा है।

( ११ )

गृहस्थ धन आदि पदार्थों का सचय करता है। उ पर उसकी ममता भी होती है। अतएव ममता का त्याग करन

उसके लिए उचित है। उन पदार्थों के उपार्जन और सरक्षण आदि मे आरभ–सभारभ आदि से उत्पन्न हुए पापो का प्रक्षालन करने के लिए भी दान धर्म का सेवन करना आवश्यक है।

( १२ )

कृपण और लोभी के हाथ से दान नही दिया जाता। दान उदारता का लक्षण है। जिसमे यह लक्षण होगा, उसमें धर्म के अन्यान्य लक्षण भी स्वत आ जाते हैं। उदारता के साथ क्षमा, निर्लोभता आदि गुण स्वय खिचे चले आते है।

( १३ )

शास्त्रो का दान देना, निर्ग्रन्थ प्रवचन अथवा दूसरे ग्रन्थो का दान देना, जिससे जनता का अज्ञान दूर हो सके, ज्ञानदान कहलाता है। बहुत-से लोग लड्डू, बताशा, नारियल आदि की प्रभावना करते है, मगर सच्ची प्रभावना जिन-शासन के सबध मे फैले हुए अज्ञान को दूर करने मे है।

( १४ )

दान देकर न पश्चात्ताप करना योग्य है न अभिमान करना और न ऐहसान समझना ही उचित है। वास्तव मे अभिमान या ऐहसान की बात भी क्या है किसान खेत मे वीज बोकर अभिमान क्यो करे, ऐहसान किस पर करे उसने अपने ही लाभ के लिए बीज वोया है।

( १५ )

दानी जगत को अपने वश मे कर लेता है। दाता देवता को भी अपनी मुट्ठी मे करके उसके इष्ट कार्य कर लेता है। अतएव दान देना मनुष्य का वडा भारी गुण है।

( १६ )

जैसे बड का छोटा सा बीज जमीन मे वोया जाता है, किन्तु पानी का सयोग पाकर कालान्तर मे वह हजारो को छिपा देने वाला विशाल वृक्ष बन जाता है, उसी प्रकार आहार दान देने से पुण्य का बीज भी विशाल रूप ग्रहण करके फल देता है।

( १७ )

दान देने से आप को किसी प्रकार की कठिनाई का सामना करना पडता हो तो भी मैं यही कहूँगा कि आप उस कठिनाई को सहन करके भी दान दीजिए। दान के प्रभाव से आपकी कठिनाइया उसी प्रकार विलीन हो जाएँगी जिस प्रकार प्रबल आँधी के वेग मे मेघ की घटाएँ छिन्न भिन्न हो जाती है। याद रखिए, दान महान् फलदायी होता है।

( १८ )

जो लोग धर्मात्मा को सहायता नही देते और पापियो के सामने अपनी थैलियो के मुह खोल देते है वे क्या कर रहे है ? याद रखो, वे पत्थर की नाव पर बैठे है और उनके डूबने मे देर नही लगेगी। उनका कही पता भी नही चलेगा।

# —: शील :—

( १ )

जिस कार्य से शीतलता की प्राप्ति हो, वही शीलव्रत है। जो कुशील को सेवन न करता हुआ सुशीलता को धारण करता है, वह सहज ही आवागमन की परम्परा रूप भवाटवी को उल्लघन करके अपने लक्ष्य को प्राप्त कर लेता है।

( २ )

किसी प्राणी के साथ द्रोह या वैर-विरोध न करना निवृत्ति है और अनुग्रह करना तथा दान करना प्रवृत्ति है। इस प्रवृत्ति और निवृत्ति के मेल से शील का स्वरूप परिपूर्ण होता है। शील रुपी रथ के यह दो चक्र हैं। इन्हीं से शील-रथ अग्रसर होकर शीलवान् को अपने लक्ष्य तक पहुचाता है।

( ३ )

जैसे कल्पवृक्ष सभी चिन्तित और अभिलपित पदार्थों का दाता है, उसी प्रकार शील से भी सभी इष्ट पदार्थों की प्राप्ति होती है।

( ४ )

इस संसार में शील के समान शान्ति और विश्रान्ति देने की शक्ति किसी मे, भी नही है। इस लोक मे भी और परलोक में भी शील से अनन्त शान्ति प्राप्त होती है।

# —: तप :—

( १ )

जैसे सोने मे लगा हुआ मैल आग मे सोने को त
से दूर हो जाता है, उसी प्रकार अनादि काल से आत्मा के अ
जो मलिनता चढी हुई है, वह तपस्या की आग से नष्ट
जाती है। तपस्या आत्म-शुद्धि का प्रधान कारण है।

( २ )

जैसे अग्नि के निमित्त से पानी जल जाता है और
निखालिस हो जाता है, उसी प्रकार तपस्या की तीव्र अ
जब प्रज्वलित होती है तो कर्म सब भस्म हो जाते हैं अ
आत्मा शुद्ध हो जाता है।

( ३ )

तपस्या से इन्द्रियों का दमन होता है और मन व
मे आ जाता है। उस स्थिति मे ध्यान अच्छा, स्थिर अ
अखण्ड होता है।

( ४ )

याद रखना, काम को वश में करने का सबसे अ
कारगर और श्रेष्ठ उपाय तपस्या करना ही है। तपस्या

विना इन्द्रियो पर काबू नही पाया जा सकता और न मन को ही वश मे किया जा सकता है।

( ५ )

जैसे जगल को जलाने मे दावानल प्रबल है। दावानल को शान्त करने मे मेघ शक्तिशाली है। और मेघ को छिन्न भिन्न करने मे वायु समर्थ होती है। उसी प्रकार कर्मो को चकनाचूर करने मे तपश्चर्या समर्थ होती है।

( ६ )

त्याग और तपस्या की दवा का सेवन करने से समस्त रोग–शोक दूर हो जाते हैं। ताव और तिजारी जैसे रोग उसके पास भी नहीं फटक सकते। इस दवा का सेवन करने से निरजन पद की प्राप्ति होती है और अनन्त अक्षय एव अव्याबाध आनन्द भी प्राप्त होता है।

( ७ )

लोग समझते हैं कि आग मे वस्तुओ को जला देना यज्ञ है, परन्तु नही, यज्ञ तपश्चर्या का नाम है, जिसमे पापो को जला कर भस्म किया जाता है और जिससे आत्मा निर्मल हो जाती है।

( ८ )

जिसने मूर्खतावश भग पी ली है, वह उसके नशे से बचना चाहे तो दुनिया में ऐसी भी चीजे मौजूद हैं, जिनके

सेवन से नशा नही चढता । इसी प्रकार बद्ध कर्मों को निष्फल बनाने के लिए भी भगवान् ने एक उपाय बतलाया है और वह उपाय है–तपश्चरण करना ।

( ९ )

कई लोग जप करते हैं और कहते हैं–महाराज, हमें जप करते–करते इतने वर्ष हो गये, मगर अभी तक कोई सिद्धि नही हुई ! मगर उसे समझना चाहिये कि उसने जप तो किया है मगर जप के साथ तप नही किया । तप के बिना सिद्धि कैसे हो सकती है ? दुनियाँ मे इसीलिये जप तप के साथ लगा है ।

( १० )

ससार मे जितने भी महात्मा हो गये हैं और जिनकी महिमा का जगत में विस्तार हुआ है उन सबने तपश्चरण किया था । तपश्चरण के बिना आज तक कोई भी पुरुष महात्मा नही बन सका तो परमात्मा बनना तो दूर रहा !

( ११ )

किसी भी महापुरुष का जीवन लीजिए-आपको सब मे एक ही बात मिलेगी । मानो सबकी जीवनी एक ही चक्र पर घूमती है । वह चक्र है तपस्या का ! प्रत्येक महापुरुष के जीवन मे तप का ही तेज उद्‌भासित होता है । महापुरुष का परिचय अर्थात् तप की शक्ति का परिचय ! तपस्या के प्रताप

से महापुरुष का जन्म होता है। तप के प्रताप से ही वह अलौकिक कृत्य करके दिखलाते हैं।

( १२ )

प्राचीन उदाहरण सैकडो की ही नही, सहस्त्रो की संख्या में मौजूद हैं। पर तपस्या के प्रभाव को आज भी प्रत्यक्ष देखा जा सकता है। कलकत्ता में और दूसरे स्थानो मे गाधीजी ने अपने जीवन में कई बार उपवास किये। उन्होने भोजन त्याग दिया। उसके प्रभाव से कठोर से कठोर और पापी से पापी मनुष्यो के हृदय भी बदल गये। उन्हे भी तपस्या के सामने झुकना पडा।

( १३ )

स्वेच्छापूर्वक, पारमार्थिक दृष्टि से कष्टो को सहन कर लेना तप है। तप का बहिष्कार करने का मतलब यह होगा कि जब कोई कष्ट आवे तो उसे स्वेच्छा पूर्वक सहन न किया जाय। सहन न करने मात्र से कष्टो का आना तो रुक नही जायगा, तप को त्याग देने से सहन करने की शक्ति अवश्य नष्ट हो जायगी। ऐसी स्थिति में जीवन कितना क्लेशमय और दीनतामय हो जायगा, यह कल्पना ही बडी भयावह है।

( १४ )

भगवान् ने उपवास की तपस्या को महत्त्व देने के लिए बाह्य तपो मे अनशन तप को सब से पहले गिना है। गृहस्थो

के लिए भी अष्टमी, चतुर्दशी और पक्खी के दिन उपवास करने का विधान है। अनशन करने से आत्मा की शुद्धि होती है, कर्मों की निर्जरा होती है, इन्द्रिया वश मे हो जाती है, मन पर काबू प्राप्त किया जा सकता है, ज्ञान-ध्यान मे होने वाले प्रमाद को दूर किया जा सकता है। इन सब लाभो को ध्यान मे रखकर भगवान् तीर्थंकर ने अनशन तप पर विशेष रूप से बल दिया है।

( १५ )

तपस्या मे लौकिक और लोकोत्तर-दोनों प्रकार का फल प्रदान करने की प्रबल शक्ति है। लौकिक प्रयोजन के लिए की गई तपस्या लौकिक कार्य को सिद्ध करती है और लोकोत्तर आध्यात्मिक प्रयोजन के लिए की जाने वाली तपस्या से लोकोत्तर प्रयोजन की सिद्धि होती है। मगर तपस्या कभी निष्फल नही जाती है।



## -: भावना :-

( १ )

जिसकी जैसी भावना होती है, उसे वैसी ही सिद्धि मिलती है ।

( २ )

भाइयो ! जो चित्त की चपलता का निरोध कर देता है, मन को इधर-उधर नही भटकने देता और जो आत्मा के गुणो में ही रमण करता है, वह मनुष्य ससार-सागर से पार हो जाता है ।

( ३ )

मानसिक विचार ही मनुष्य को डुबोने वाले और उबारने वाले हैं । अगर आपका विचार शुद्ध होगा तो उच्चार भी शुद्ध होगा और विचार एव उच्चार शुद्ध होगा तो आचार भी शुद्ध होगा ।

( ४ )

दान, शील और तप के साथ भावना को जो अत मे स्थान दिया गया है, वह इसीलिए कि दान आदि का फल

अन्त मे भावना के अनुसार ही प्राप्त होता है। 'यादृशी भावना यस्य सिद्धिर्भवति तादृशी' जिसकी जैसी भावना होती है, उसे वैसा ही फल प्राप्त होता है। सद्भावना के बिना कोई भी क्रिया पूर्ण फलदायक नही होती।

( ५ )

मन चिन्तामणि रत्न से भी अधिक मूल्यवान् है। क्योकि चिन्तामणि चिन्तित पदार्थ की पूर्ति करती है परन्तु चिन्तन तो मन से ही किया जायगा ? मन न होगा तो किससे इष्ट पदार्थ का चिन्तन करोगे ? चिन्तामणि की उपयोगिता की पहिचान कराने वाला भी मन ही है। अतएव मन उससे भी अधिक मूल्यवान् सिद्ध होता है। वह भाग्योदय से आपको सहज ही प्राप्त है फिर भी उसका दुरुपयोग क्यो करते हो ? मन का दुष्प्रणिधान करना चिन्तामणि से कपाल फोडने की अपेक्षा भी अधिक मूर्खता है।

( ६ )

सचाई यह है कि कोई किसी को सुख दुख नही पहुचा सकता। मनुष्य का मन ही उसके दुखो की सृष्टि करता है और वही उसके सुख को उत्पन्न कर सकता है। ससार चक्र मे भ्रमण करने वाला मन ही है।

( ७ )

केवल त्यागी का वेष धारण करने से काम नही चलेगा और भोग न भोगने मात्र से भी काम नही चलेगा, परम पद

पाने के लिए तो मन को त्यागी बनाना पडेगा । विषयो के त्याग के साथ ही साथ विषयो की वासना का भी त्याग करना आवश्यक है । जब वासना दूर हो जाय तभी त्याग की परिपूर्णता समझनी चाहिए । वासना को दूर करने के लिए स्वाध्याय, ध्यान, चिन्तन, मनन की आवश्यकता है ।

( ७ब )

तुम दान शील तप और भावना आदि के रूप मे कोई धर्म क्रिया करो, उनके फल की वाछा मत करो । सकाम क्रिया करने से क्रिया के फल मे विपरीतता और न्यूनता आ जाती है और निष्काम भाव से क्रिया करने पर पूर्ण फल की प्राप्ति होती है ।

( ८ )

बिल्ली अपने बच्चो को भी मुह से पकडती है और चूहे को भी उसी मुँह से पकडती है । परन्तु दोनो के पकडने मे भावना का कितना भेद रहता है ।

( ९ )

भाई ! भले तू त्रिदड को धारण कर । भले नगा रह । मूड मुँडा ले या सिर पर जटा का भार धारण करके फिर । भले किसी अधेरी गुफा मे रह अथवा ऊचे पर्वत की चोटी पर निवास कर । भले शिला पर आसन जमा कर बैठ । भले वेदो के सिद्धातो का पाठ कर लेकिन तेरा हृदय यदि अशुद्ध है तो

इसमे कुछ भी नही होना–जाना है। आत्मा का कल्याण तो तभी होगा, जब तू अपने हृदय को शुद्ध बनाएगा।

( १० )

अगर सचमुच भलाई चाहते हो तो दिल को साफ करो। हृदय को पवित्र भावनाओ के जल मे स्नान कराओ। तुम चाहे कही किसी भी तीर्थ मे जाकर नहालो, गगा, यमुना, या पुष्कर मे गोते मार आओ, किन्तु जब तक दिल साफ नहीं है तो आत्मा का कल्याण होने वाला नही।

( ११ )

मन के द्वारा किया हुआ पाप ही पाप कहलाता है। मन के सहयोग के बिना केवल शरीर द्वारा किया गया आचरण पाप नही। लोक व्यवहार मे ही देखो। शरीर से जिस प्रकार प्रियतमा का आलिंगन किया जाता है, उसी प्रकार पुत्री का भी आलिंगन किया जाता है। शारीरिक क्रिया से कोई अन्तर नही होता, किन्तु मन मे अन्तर होता है। यही कारण है कि दोनो की भावना मे अन्तर होने से एक क्रिया लोक मे दूसरी दृष्टि से देखी जाती है और दूसरी क्रिया दूसरी दृष्टि से। दोनो मे कितना अन्तर है ? यह अन्तर मनोभावना के कारण ही है।

( १२ )

वैद्य समझता है कि अगर यह बीमार अन्न खाएगा तो इसका रोग बढ़ जायगा ऐसा समझ कर वह रोगी को अन्न

नही खाने देता। दूसरा आदमी द्वेषभाव से, किसी को भूखा रख कर मार डालने के विचार से किसी को अन्न नही खाने देता। मोटे तौर पर दोनो का काम समान मालूम होता है। पर दोनो अन्न खाने से रोकने वालों की भावना मे बडा अन्तर है। एक जीवित रखने को भावना से रोकता है और दूसरा मार डालने की भावना से रोकता है। जब दोनो की भावनाएँ बिलकुल भिन्न-भिन्न हैं—एक दूसरी से एकदम विपरीत है तो क्या दोनो को समान फल की प्राप्ति होगी? नही, ऐसा कदापि नही हो सकता। प्रकृति के राज्य मे ऐसा अधेर नही है। जिसकी जैसी भावना होती है उसको वैसा ही फल प्राप्त होता है। मुनिजन कल्याण-भावना से प्रेरित होकर, पाप कर्मो के त्याग का उपदेश देते है अतएव उन्हे अन्तराय कर्म का बन्ध नही होता; वरन् उपदेश देने से उनके पूर्वबद्ध कर्मों की निर्जरा होती है।

( १२ )

भावना के भेद से एक सरीखे कार्य के फल मे भी महान् अन्तर पड जाता है। अतएव सच्चा समझदार और पडित वही है जो पापो से डरकर अपनी भावना को पवित्र और पुण्यमय रखता है। अन्तःकरण मे कषाय को जागृत नही होने देता। कदाचित् कोई सांसारिक कार्य करना पडता है तो भी यतना रख कर अधिक पाप से बचने का प्रयत्न करता है।

( १४ )

मरुदेवी माता हाथी के हौदे पर गृहस्थ वेष में बैठी थी। गृहस्थ के वेष मे थी तो गहने और कपडे भी पहने होगी फिर भी भावना शुद्ध हो जाने के कारण उन्हें उसी समय केवल ज्ञान हो गया और मोक्ष भी प्राप्त हो गया। क्या रुका उनका मोक्ष धन से ? नही ! भाइयो ! पाप धन में नहीं, मन मे है ?

( १५ )

मन को जीतने से ही असली जीत हैं। और मन के हारने से हार हैं। तुम व्रत करो, उपवास करो, कुछ भी करो, जब तक मन को न जीत लोगे, तुम्हारा उद्देश्य सफल न होगा।

( १६ )

मन को जीत लेने पर पाँचो इन्द्रियों पर विजय प्राप्त हो जाती है।

( १७ )

भावना को पवित्र बनाने मे पैसे नही लगते, और किसी प्रकार की भी हानि नही उठानी पडती। फिर क्यो अपने चित्त को पवित्र नही बनाते। भावना को कदाचित् पवित्र नहीं बना सकते हो तो अपवित्र भी क्यो बनाते हो ? मन से किसी का भला नही चाहते तो कम से कम बुरा तो मत चाहो। बिना पैसा-पाई खर्च किये मन पुण्य का मार्ग तुम्हारे लिए खुला है। इससे ही अपना कल्याण करो।

( १८ )

भाइयो ! याद रखो कभी किसी का अनिष्ट न करो और न सोचो। दूसरो का अनिष्ट करना अपना ही अनिष्ट करना है। दूसरो का अहित सोचने से उनका अहित हो ही जायगा, यह कौन कह सकता है। परन्तु सोचने वाले का अहित होने मे लेश मात्र भी शका नही है। श्री कृष्ण को मारने के लिए कस ने कितने प्रयत्न किये परन्तु कृष्णजी का बाल भी बाका न हुआ। जिसे मारने का प्रयत्न किया था, उसी के हाथो से कस मारा गया अतएव कभी किसी का बुरा मत सोचो।

( १९ )

अशुभ विचार करने से विचार करने वाले का ही अहित होता है। बिल्ली के कहने या चाहने से छीका तो टूट नही सकता ; किसी के चाहने से कोई दरिद्र या दु खी नही हो सकता। इसके विपरीत दूसरो का बुरा चाहने वाला अपना बुरा स्वय ही कर लेता है।

( २० )

आर्त्तध्यान करोगे तो क्या पाओगे ? प्रथम तो दुख भोगते समय ही आर्त्तध्यान के कारण वह दुख अत्यन्त दुस्सह प्रतीत होगा उसकी उग्रता बढ जायगी। दूसरे तुम्हारी सहन शक्ति का ह्रास हो जायगा। तीसरे, भविष्य के लिए पुन अशुभ कर्मों का बन्ध होगा। अतएव जब दु ख सहना अनिवार्य हो तो हिम्मत रक्खो, दृढता रक्खो, सम भाव को मत खोओ।

( २१ )

जगत के प्रत्येक जीव के साथ पुण्य और पाप लगे हुए हैं। और पुण्य पाप का मुख्य आधार जीव के परिणाम है। अतएव इस बात का निरन्तर ध्यान रखना चाहिए कि बुरे विचार कभी उत्पन्न न हो सके।

( २२ )

मनुष्य का जीवन यथार्थ मे उसको आन्तरिक भावनाओ से ही परिचालित होता है अथवा यो कहना चाहिए कि वह भावनाओ का ही बाह्य रूप है! भावना से ही नरक का निर्माण होता है और भावना से ही स्वर्ग कि सृष्टि होती है!

( २३ )

इस समय तू अकडता फिरता है। कहता है-कौन मेरा कुछ बिगाड सकता है! मै ऐसा हू, मै वैसा हू! थोडे से पुद्गल इकट्ठे कर लिये कि बडबडाने लगा और अपने मे नही समाने लगा। पर आगे की भी कुछ सोचता है कि नही? यह पूजी तेरा उद्धार कर देगी? ऊँची हवेली की छत तुझे स्वर्ग मे पहुचा देगी? नही, तेरा उद्धार तेरी आत्मा से होगा। मन को जीतने से ही तू पार लग सकेगा, अन्यथा नही।

( २४ )

अन्य अन्य धर्माचरण करने के लिये कुछ द्रव्य खर्च करना पडता है या कष्ट उठाना पड़ता है, किन्तु अपनी भावना

को शुद्ध रखने के लिए न तो कानी कौडी भी खर्च करनी पडती है ! और न कोई कष्ट उठाना पडता है। फिर भी आत्मा का अनन्त कल्याण हो जाता है ! ऐसी स्थिति मे क्यो न अपने विचारो को पवित्र बनाने का निरन्तर प्रयत्न किया जाय ?

( २५ )

प्रत्येक समय अपने विचारो को पवित्र ही रक्खो, उनमे कभी अपवित्रता मत आने दो। अच्छे विचार रक्खोगे तो समझना कि दूध पिया है, बुरे विचार करोगे तो समझ लेना कि धतूरे के बीज घोट कर पी लिये है।

( २६ )

भाइयो ! कभी आपने विचार किया हैं कि पाप का वास कहाँ है ? पाप धन मे या सोनेचादी मे हैं ? नही। हीरो और पन्नो मे है। नही दूध-दही या कपडो मे है ? नही ! पाप का वास तो मन मे है। मन ही पापो का भडार है।

( २७ )

जीव की जैसी मति होती है वैसी उसकी गति होती है।

( २८ )

जिसे अपनी गति सुधारनी है उसे अपनी मति सुधारनी चाहिए और जिसे मति सुधारनी है उसे अपना जीवन सुधारना चाहिए।

( २६ )

असली लाल रग चढेगा तो वढिया मलमल पर ही चढेगा। उत्तम मलमल केसरिया रग मे डालते ही सुन्दर रगी हुई दिखने लगती है, उसी प्रकार स्वच्छ हृदय वाले पर धर्म का सुन्दर रग चढता है। जो मलमल के समान प्राणी है उन पर वीतराग देव की वाणी रूप केसरिया रग तत्काल ही चढ जाता है। किन्तु जैसे मलिन वस्त्र पर रग नही चढता उसी प्रकार मलिन चित्त मनुष्य का मन भी धर्म के रग मे नही रगता। बडा मुश्किल हो जाता है उनके चित्त पर धर्म का रग चढना। इस रग मे रगने के लिए पुण्य की आवश्यकता होती है।

( ३० )

त्रिफला की फाकी लेना सुखद नही जान पडता किन्तु जब पेट स्वच्छ हो जाता है और भोजन की रुचि बढ जाती है और तबीयत हल्की महसूस होती है तो कितनी प्रसन्नता होती है इसी प्रकार अन्त करण को शुद्ध करने के लिए त्रिफला के समान जब रत्नत्रय का सेवन किया जाता है, तपस्या और सयम की आराधना की जाती है तब कष्ट होता है किन्तु उस कष्ट को कष्ट न समझकर जो समभाव रखते है उन्हे केवल ज्ञान आदि फल की प्राप्ति होने पर कितना आनद मिलता है।

( ३१ )

मन सब पर सवार रहता है, परन्तु मन पर सवार होने वाला कोई विरला ही माई का लाल होता है। मगर

धन्य वही है और सुखी भी वही है जो अपने मन पर सवार होता है ।

( ३२ )

मन भले ही बहुत चपल, ढीठ और बिगडैल क्यो न हो, आखिर वह वशीभूत किया जा सकता है । आत्मा मे उसको काबू मे लाने की शक्ति है । आत्मा की शक्ति के सामने वह पराजित हो जाता है । आत्मा स्वामी है, मन उसका अनुचर है । मगर आत्मा ही जब अपने स्वरूप को भूलकर मन का अनुचर बन जाती है, तब मन उसे दु खो और भयानक यातनाओ के मार्ग मे ले जाता है । अतएव जो आत्महित के अभिलाषी है, उन्हे अपने कर्त्तव्य का विचार करना चाहिए । अभ्यास के द्वारा मन पर नियत्रण स्थापित करना चाहिए ।

( ३३ )

चित्त जब कभी कुमार्ग की ओर जाने लगे, उसी समय उसे रोक दो, जैसे गलत रास्ते पर जाने को उद्यत हुए घोडे की लगाम खीच ली जाती है । ऐसा करने से धीरे-धीरे वह आपके अधीन हो जायगा और फिर कुमार्ग की ओर जाना ही पसन्द नही करेगा ।

( ३४ )

लोक मे कहावत है—निकम्मी लुगाई को नाते जाने की सूझती है । यह कहावत चाहे जैसी हो पर मन के सम्बन्ध मे

ठीक बैठती है । निकम्मा मन पाप की ओर दौड़ता है । अतएव इसे काम मे लगाये रखना योग्य है ।

( ३५ )

मन कभी बेकार नही रहता । यह ऐसा भूत है कि कभी क्षण भर भी खाली नही रहता अतएव उसे उलझाये रखने के लिए धर्म के आराम (उद्यान) मे विचरण करना उचित है । मन का आत्म–चिन्तन, तत्व चिन्तन, श्रुत परिशीलन और बारह अनुप्रेक्षाओ के चिन्तन आदि मे लगाये रखना चाहिये ।

( ३६ )

अगर आप चाहते है कि आपका मुखमण्डल दर्शनीय बने, सुन्दर हो तो आप अन्त.करण मे पवित्र भावनाए उत्पन्न कीजिए । आपकी भावना जितनी उच्चकोटि की होगी, मुखमण्डल का सलौनापन भी उसी उच्चकोटि का होगा ।

( ३७ )

अपने मन मे जैसे विचार होगे, वैसे दूसरे के विचार हो जाएँगे । अगर आपके हृदय मे जगत के समस्त जीवो के प्रति मैत्री का भाव उत्पन्न हो गया है शत्रुता के लिए किसी भी कोने मे जरा है तो समझ लीजिए कि सारा जगत् देखेगा । आपको किसी से भय खान

( ३८ )

भलाई के विचार बडी कठिनाई से आते है, लेकिन बुरे विचार आने मे देर नहीं लगती । महल बनाने मे वर्ष बीत जाते है, मगर गिराने मे क्या देर लगती है !

( ३९ )

भावना के प्रभाव से केवल-ज्ञान और मोक्ष की भी प्राप्ति हो सकती है। अतएव जो बने सो करो और जो न बन सके उसके लिए भावना रक्खो तो भी आपका कल्याण होगा।

( ४० )

यद्यपि पानी में कटुकता नही है, नशा उत्पन्न करने का गुण नही है, और मारने की शक्ति भी नही है फिर भी अफीम के ससर्ग के कारण उसमे यह सब उत्पन्न करने की शक्ति आ जाती है। इसी प्रकार ज्ञान, शील, तप, भावना, व्रत, प्रत्याख्यान आदि स्वभावतः अशुद्ध नही है, किन्तु अशुद्ध श्रद्धा के कारण-ससर्ग दोष से उनमे अशुद्धता आ जाती है।

( ४१ )

जिसकी धारणा जैसे बन जाती है, वह सभी घटनाओं को और सभी तथ्यों को उसी रूप मे ढाल लेता है। जिसकी आँखो पर जैसे रग का चश्मा लगा होगा उसे सब वस्तुएँ उसी रग की दिखाई देने लगेगी।

( ४२ )

प्राय लोग भय से प्रेरित होकर ही अपने मन मे भूत प्रेत की कल्पना कर लेते है, और उनकी भावना का भूत ही उन्हे क्षति पहुँचाता है । भावना मे बडी शक्ति है । वह भूत न होने पर भी भूत को खडा कर देती है, मनुष्य को विह्वल बना देती है और ऐसी स्थिति उत्पन्न कर देती है, जैसी कि वास्तविक भूत भी नही पैदा कर सकता । यह एक प्रकार की मानसिक दुर्बलता ही है ।

( ४३ )

पाप कर्म का उपार्जन मन से ही किया जाता है, तन से नही । जिस शरीर से पत्नी का आलिंगन किया जाता है, उसी शरीर से पुत्री का भी आलिंगन किया जाता है । मगर दोनो के आलिंगन में भावना का कितना महान् अन्तर होता है ।

( ४४ )

खोटे काम सूझते हैं, जब खोटे दिन आ जाते हैं ।



## -: अहिंसा :-

( १ )

दया धर्म के बिना धर्म कैसा ? सब धर्मों का मूल दया है। जहाँ दया नही वहाँ धर्म नही। दया के विकास के लिए ही अन्य सब धर्मों का विधान है।

( २ )

जैसे आप सुख चाहते है वैसे ही अन्य प्राणी भी सुख चाहते हैं। और जैसे आप दुख से बचना चाहते है, उसी प्रकार अन्य समस्त प्राणी भी दुख से बचना चाहते है ऐसा समझकर अन्य प्राणियो के प्रति व्यवहार करो। यही अहिंसा धर्म है। यही शाति का मार्ग है।

( ३ )

मन से, वचन से और शरीर से किसी को पीडा मत पहुचाओ। निश्चित रूप से समझलो कि दूसरो को पीडा पहुँचाना अपने लिए दुखो का बीज बोना है और दूसरो का दुख मिटाना अपना दुख मिटाना है।

( ४ )

अगर स्वयं सुखी बनना चाहते हो तो दूसरो को सुखी

बनाओ। दुख से बचना चाहते हो तो दूसरों को दुख से बचाओ। अपना कल्याण चाहते हो तो दूसरो का कल्याण करो।

( ५ )

हे भव्य जीवो ! यदि तुम सुखी रहना चाहते हो तो किसी के सुख मे बाधक मत बनो। यदि तुम अपने लिए दुख को अनिष्ट समझते हो तो दूसरो को दुख न पहुँचाओ। जिस प्रकार स्वय जीवित रहना चाहते हो, उसी प्रकार सभी प्राणी जीवित रहना चाहते है। कोई मरना नही चाहता। अत किसी के प्राणो का वियोग मत करो।

( ६ )

अगर आपके अन्त करण मे दया और प्रेम का स्रोत बहता होगा तो वह आपके विरोधी के अन्तकरण को भी शीतल बना देगा। आपकी अहिंसा का झरना आपके प्रतिपक्षी के हृदय के वैर और क्रोध की आग को बुझा देगा।

( ७ )

जब साधक पूरी तरह निर्वैर हो जाता है तो प्रतिपक्षी पर भी उसका प्रभाव पडता है। जैसे किसी को क्रुद्ध देखकर सामने वाले के हृदय मे भी क्रोध का आवेग आ जाता है, उसी प्रकार किसी को करुणाशील देख कर सामने वाले के हृदय में भी करुणा का सचार हो जाता है। कदाचित् करुणा का सचार न भी हो तो भी उसकी क्रूरता तो उपशान्त हो ही जाती है।

( ८ )

सुखी होना चाहते हो तो दूसरो को सुखी करो, शान्ति चाहते हो तो दूसरो को शान्ति पहुचाओ दु खो से बचना चाहते हो तो दूसरो को दु ख से बचाओ। कष्ट नही चाहते हो तो दूसरो को कष्ट मत दो।

( ९ )

जो वस्तु जितनी अधिक प्रिय है उससे वचित होने मे उतना ही अधिक दु ख होता है। यह बतलाने की आवश्यकता नही। आप अपने ही अन्त करण से पूछ सकते है कि आपको सर्वाधिक प्रिय क्या है ? प्राणो से अधिक प्रिय दूसरी कोई वस्तु नही। प्राणो की रक्षा करने के लिए आप सभी कुछ त्याग सकते है। यही कारण है कि प्राणो का नाश करना सबसे बडा पाप माना गया है।

( १० )

आप अपने जीवन के लिए दूसरो की सहायता लेते हैं और उस सहायता के अभाव मे जीवित नही रह सकते, तो क्या आपका भी यह कर्त्तव्य नही है कि आप भी दूसरो की सहायता करें ? जो दूसरो से लेता ही लेता है और बदले मे कुछ देता नही है, वह दीवालिया है। वह दुनिया में हिकारत की निगाह से देखा जाता है। उसे लोग घृणास्पद समझते हैं। क्या तुम ऐसे बनाना चाहते हो ?

( ११ )

मृत्यु को वही जीत सकता है जो मृत्यु से डरता नही है और जो जीवन और मरण को समान भाव से अपनाने के लिये तैयार रहता है। मृत्यु को वह जीत सकता है जो छोटे-बडे समस्त प्राणियो की अपने निमित्त से होने वाली मृत्यु से बचता रहता है जो स्वय मर कर भी दूसरो की मृत्यु को बचाता है, वही मृत्यु--विजेता बन सकता है। मौत की कल्पना से ही कापने वाला कब मौत से बच सकता है ? जो अपने प्राणो की रक्षा के लिये दूसरे के प्राण हरण करता है। वह अपनी मौत को न्यौता देकर निकट बुलाता है, उसे एक बार नही, बार बार मौत का शिकार बनना पडता है।

( १२ )

किसी को अधिकार नही कि वह तुम्हारे प्राण रूपी परम धन को लूटे, उसी प्रकार तुम्हे भी अधिकार नही कि तुम किसी के प्राणो के ग्राहक बनो। सब इस नीति का अनुसरण करोगे तो सभी सुखी रहोगे। इसके विरूद्ध व्यवहार करोगे तो भूतल कत्ल खाना बन जायगा। ससार अशान्ति का घर हो जायगा। हिसा चाहे पेट पालने के लिए की गई हो, चाहे जिह्वा लोलुपता के वशीभूत होकर की गई हो, चाहे धर्म के नाम पर की गयी हो हर हालत मे पाप है। और हिंस्य तथा हिंसक दोनो को अशान्ति और व्यथा देने वाली हैं।

( १३ )

भाइयो ! पर प्राणी के प्राणो को अपने ही प्राणो के समान समझो । किसी के प्राण मत लूटो । जीओ और जीने दो। इस सुनहरे सिद्धान्त को यदि ससार स्वीकार कर सके तो जगत मे अपूर्व शान्ति का सचार हो जाय ! फौज, पुलिस, कारागार, न्यायालय, और वकील की आवश्यकता ही किसी को न रह जाय ।

( १४ )

जैसे आग से आग 'शान्त नही होती, उसी प्रकार हिसा से हिंसा शान्त नही होती ; हिंसा का दमन करने के लिए भगवती अहिंसा की आवश्यकता है ।

( १५ )

अहिंसा अत्यन्त सरल है । इसमे छल—कपट के लिये रत्ती भर भी गुन्जाइश नही है । वह विशुद्ध है और उद्योत करने वाली है । सभी धर्मों का अहिसा धर्म मे ही समावेश हो जाता है, । ठीक उसी प्रकार जैसे हाथी के पैर मे सभी के पैरो का समावेश हो जाता है ।

( १६ )

दूसरो को सुख पहुचाओगे तो स्वय सुखी होओगे । जब तुम अपने घर बना हलुआ पडौस मे भेजते हो तो पडौसी भी बदले मे तुम्हारे यहा भेजता है । इसी प्रकार तुम दूसरो को सुख दोगे तो स्वय भी सुख पावोगे ।

( १७ )

मनुष्य मे अधिक शक्ति है तो वह शक्ति दुर्वलो की सहायता मे व्यय होनी चाहिए न कि उन्हे सताने मे, उनका गला घोटने मे !

( १८ )

हमारे जीवन मे अहिसा का वडा ही महत्त्वपूर्ण स्थान है। अहिसा ही हमारा पालन पोषण और रक्षण करती है। सत्य यह है कि अहिसा जीवन है और हिसा मौत है। यही कारण है कि धर्म मे अहिसा को सर्व प्रथम स्थान दिया है। वास्तव मे अहिसा के महत्त्व को देखते हुए उसे यह प्रधान स्थान मिलना ही चाहिए।

( १९ )

जैसे अपने हित को महत्त्व देते हो, उसी प्रकार दूसरो के हितो को भी महत्त्व दो। यही अहिसा का सदेश है। इसी मे जगत की शान्ति निहित है। जुल्म और अत्याचार किसी के हक मे अच्छे नही है।

( २० )

अहिसा जीवन है, अमृत है और हिसा मृत्यु है, जहर है। अहिसा का त्याग करना जीवन का ही खात्मा करना है।

( २१ )

आप अपने अन्त करण मे करुणा का विमल स्रोत बहाओ और श्रद्धा रक्खो कि दूसरे प्राणियों पर की हुई करुणा वस्तुतः अपनी ही करुणा है ऐसा करने से आपका कल्याण होगा आप गुणी बनेंगे । अवगुणो से बच जायेंगे प्रभु के समीप पहुचेगे और भगवान की शरण मे पहुँच कर, अन्त मे स्वय ही भगवान् बन जाएँगे ।

( २२ )

जो प्राणी मात्र पर करुणा भाव रखता है वह मनुष्य के रूप मे देवता है । जो मनुष्य, मनुष्य—मात्र पर दया करता है वह मनुष्य है । जो मनुष्य होकर भी मनुष्य पर दया नही रखता उसमे मनुष्यता नही है । वह मनुष्य के रूप मे पशु से भी बदतर है । और जो मनुष्य, मनुष्य से घृणा—द्वेष रखता है उसके विषय मे क्या कहा जाय ?

( २३ )

भाइयो ! जब किसी दु खी को देखो तो उसका दु ख दूर करने की शक्ति भर कोशिश करो । अन्यथा बड़े होने का क्या सार निकला ?

( २४ )

सच्चा अहिंसक वीरता दिखलाने के अवसर पर काय-रता का आश्रय नही लेता । कायर मे अहिंसा की सच्ची भावना

होती ही नहीं है। वह तो अपनी कायरता को अहिंसा के पर्दे में छिपाने का प्रयास करता है।

( २५ )

अपनी हथेली पर धधकता हुआ अंगार लेकर दूसरे पर फेंकने की इच्छा रखने वाला पुरुष मूर्ख है। क्या पता है कि दूसरे पर वह गिरेगा भी या नहीं? मगर जो गिराना चाहता है उसकी हथेली तो जले बिना रहेगी नहीं। इसी प्रकार दूसरों का बुरा सोचने वाला भी मूर्ख है। वह दूसरों का बुरा करने से पहले ही अपना बुरा कर लेता है! दूसरे के अपशकुन के लिए अपनी नाक कटवाना बुद्धिमत्ता का काम नहीं है।

( २६ )

अहिंसा के बहिष्कार पर ही विचार कर देखिये। अहिंसा का बहिष्कार करने का मतलब होगा—हिंसा की प्रतिष्ठा करना। तब क्या हिंसा के आधार पर सृष्टि चल सकेगी? एक दूसरे की हत्या की ही फिराक में रहे तो संसार कब तक टिकेगा? आप इस कारण जिंदा हैं कि दूसरों ने आपका घात नहीं कर दिया है। इस प्रकार अहिंसा की बदौलत ही आपकी जिंदगी है। हिंसा मृत्यु है और अहिंसा जीवन है। मृत्यु के बल पर जो जीवित रहना चाहता है, उसकी बुद्धि की बलिहारी है!

( ७७ )

कई लोग आज भी कहते हैं कि अपने खाने-पीने और ऐश-आराम के लिए किसी जीव को मारने, काटने मे कोई दोष नही है ! भाइयो ! अगर इस नियम को सही मान लिया तो इस भूतल पर खून की नदियाँ बहने लगे ! अपनी सुख-सुविधा के लिये सभी को मार डालना चाहेग। प्रत्येक सबल, निर्बल को मार डालने को तैयार हो जायगा। ऐसी भयानक स्थिति मे ससार मे क्या शान्ति रह सकेगी ? यह जो अमन-चैन आज दिखाई देती है, वह सब अहिसा का ही प्रताप है। जिस दिन यह विचार सर्व साधारण जनता के दिल मे घर बना लेगा कि अपने सुख के लिए दूसरे को मारने-काटने में कोई दोष नही है, उसी दिन यह पृथ्वी नरक के समान बन जायगी। गनीमत यही है कि जीव मात्र मे करुणा के कुछ न कुछ कण विद्यमान रहते ही है।

( ७८ )

मैं तो दावा करके कहता हूँ कि मानव जाति की सर्वोच्च सस्कृति का विकास अहिसा के विकास मे ही अन्तर्निहित है। अहिसा से बढकर और कोई सस्कृति नही हो सकती और अहिसा को छोड कर तो सस्कृति जैसी वस्तु हो ही नही सकती। अतएव जिस व्यक्ति, समाज या राष्ट्र ने अहिसा की जितनी अधिक साधना की है, उसने अपनी सस्कृति का उतना ही अधिक विकास किया है। अहिसा सस्कृति की

कसौटी पर आज की दुनियाँ को जब हम कसने जाते है तो निराशा के सिवाय और क्या हाथ आता है ?

( २६ )

दया के बिना संसार का त्राण नहीं हैं। शान्ति की सैकडों योजनाएँ बनाई जाएँ, मगर वे विफल ही होगी, अगर उनके मूल में दया नही होगी। क्योंकि शान्ति का मूल आधार दया ही है।

( ३० )

कीचड को कीडच से धोने का प्रयास मत करो। खून के दाग को खून से धोने का प्रयत्न करना उपहासास्पद है। इसी प्रकार हिंसा-जनित पाप कर्म के फल से बचने के लिए हिंसा को मत अपनाओ। दया-माता की करुणामयी मुद्रा को अपने सामने रख कर ही कुछ करो। दया को बिसार कर काम करोगे तो अच्छा करने चलोगे और बुरा फल पाओगे। बकरा और पाडा जैसे पचेन्द्रिय जीवो की हत्या से किसी का कल्याण होना सभव नही है।

( ३१ )

अहिंसा के शस्त्र से वैरी का नहीं वैर का सहार किया जाता है और जब वैर का सहार हो जाता है तो वैरी मित्र बन जाता है। हिंसा वैरी का नाश करके वैर को बढाती है। वह वैर की अपरिमित परम्परा को जन्म देती है।

( ३२ )

जब आप दूसरे का बुरा चाहेगे और बुरा करेंगे तो आपका भला कैसे हो सकता है । अतएव अगर अपना भला चाहते हो तो दूसरो का भला चाहो । हराम का माल खाने की इच्छा मत करो । और धर्मादि का सम्पति भी हड़पने की इच्छा न रक्खो । गरीबो को मत सताओ ।

( ३३ )

कई लोग अपने दुःख का प्रतीकार करने के लिए हिंसा का आश्रय लेते हैं । यदि मेरा लडका जीवित रह जायगा तो एक पाडा मारूगा अथवा बकरा चढाऊँगा' इस प्रकार की मनौती मनाता है । अपने हाथ से हिंसा करने मे ग्लानि होती है तो दूसरे से कह कर करवाता है । किन्तु इस प्रकार एक की जान लेने से दूसरे की जान बच जाती तो सदैव जीवित रहने का सरल उपाय पाकर कौन जीवित न रह लेता ? राजा-महाराजा लाखो जीवो की हिंसा करवा सकते हैं । मगर इस भूतल पर आज तक कोई सशरीर अमर नही रह सका ।

( ३४ )

लोग माताजी को जगत् की माता मानते हैं, सब जीव-धारियो को उनका पुत्र समझते है और फिर भी उनके ही सामने, उन्ही के निमित्त, बकरा, पाडा आदि उनके पुत्रो के प्राण

लेते है ? क्या इससे कभी माता प्रसन्न हो सकती है ? क्या कोई भी माता अपने बच्चे का वलिदान चाह सकती है और उससे सन्तुष्ट हो सकती है ? शेरनी जैसी क्रूर समझी जाने वाली माता भी अपनी सन्तान की रक्षा करती है तो क्या सारे ससार की माता उससे भी ज्यादा क्रूर होगी ? वह अपनी सन्तान की रक्षा नही चाहेगी ? अवश्य चाहेगी। यही नही, अगर वह सच्ची माता है तो अपनी सन्तान का घात करने वाले से बदला लिये बिना नही रहेगी।

( ३५ )

कितने ही अज्ञानी जन पहले की हुई हिंसा के फल से बचने के लिए फिर हिसा का ही आचरण करते है। अर्थात् वे स्वर्ग को प्राप्त करने के लिए पशु बलि, यज्ञ होम आदि का आश्रय लेते है, किन्तु ऐसा करने वाले लोग गभीर भूल करते है। जैसे खून से भिगा वस्त्र खून से ही साफ नही हो सकता, उसी प्रकार हिंसा आदि पापो के आचरण के द्वारा बाँधे हुए कर्म हिसा आदि से ही दूर नही हो सकते। पापी जीव पाप का आचरण करके शुद्ध नही हो सकता। आत्मशुद्धि के लिए पापो का त्याग करने की आवश्यकता है।

( ३६ )

कोई भी धर्म हिसा का विधान नही करता। 'हिंसा नाम भवेद्धर्मो न भूतो न 'भविष्यति' हिंसा कभी धर्म नही हुई और न कभी होगी ही। हिंसा और धर्म मे परस्पर विरोध

है। जो हिसा है वह धर्म नही और जो धर्म है वह हिसा नही। यह वैदिक धर्म के ऋषियो की भी घोषणा है। ऐसी हालत मे हिसा करके धर्म की कामना करने वाले लोग क्या दया के पात्र नही हैं।

( ३७ )

मनुष्य भी प्राणी है और पशु पक्षी भी प्राणी हैं मनुष्य की बुद्धि अधिक विकसित है, इस कारण उसे सब प्राणियो का बडा भाई कहा जा सकता है। पशु—पक्षी मनुष्य के छोटे भाई हैं। क्या यह कर्त्तव्य है कि वह अपने कमजोर भाई के गले पर छुरा चलावे ? नही, बडे भाई का काम रक्षण करना है, भक्षण करना नही।

( ३८ )

अफसोस है कि जिन क्षत्रियो की वीरता जगत् मे विख्यात थी और जो रणभूमि मे शस्त्रहीन शत्रु पर भी आक्रमण नही करते थे, उन्ही के वशज आज बकरो और पाडो पर शस्त्र चलाते हुए शर्मिदा नही होते और फिर भी अपने क्षत्रिय होने का अभिमान करते है ? कितना अध पतन हो गया है ? क्षत्रिय वीर अपनी वीरता को विस्मृत कर बैठे है और कायरता के काम करके अपनी बहादुरी जतलाने मे सकोच नही करते ?

( ३९ )

अगर मास मदिरा आदि चीजे अच्छी होती तो मदिरो मे क्यो नही चढाई जाती ? ये खराब चीजे हैं, इसी कारण तो इन्हे मदिरो मे नही जाने दिया जाता। भाइयो ? जब यह चीजे मन्दिरो मे भी नही घुस सकती तो इनका सेवन करने वाला बैकुण्ठ मे कैसे घुस सकेगा। थोडी देर के लिए बैकुण्ठ की बात जाने दीजिये। यह चीजे इतनी अधिक हानिकारक हैं कि इस शरीर को भी नष्ट कर डालती है। इनका सेवन करने वाले नाना प्रकार की बीमारियो से पीडित होकर दुख भोगते हुए मरते है। भाइयो ! यह अभक्ष्य चीजे है। छोड़ने योग्य है।

( ४० )

जो अडे खाते है, कबूतर जैसे सीधे—साधे भोले प्राणियो का भी मास खा जाते है, बकरे को पेट मे डाल लेते है, मछली को हजम कर जाते है और खा-पीकर ठाकुरजी के सामने पड कर साष्टाग नमस्कार करते हैं। वे क्या बैकुण्ठ पा सकते हैं ? क्या ठाकुरजी ऐसे हिसको, निर्दयो और जिह्वालोलुपो को स्वर्ग मे भेज देगे ? अगर ऐसे लोग स्वर्ग मे चले जावे तो नरक मे कौन जाएगा, फिर तो नरक का द्वार ही बन्द हो जायगा।

( ४१ )

जैसे तुम मरना नही चाहते, जिन्दा रहना चाहते हो, उसी प्रकार सभी प्राणी जीवित रहना पसन्द करते है । किसी को भी मरना पसन्द नही है, अगर तुम्हे पकड कर कोई पुजारी किसी देव के आगे बलि चढाना चाहे तो तुम उस पुजारी का क्या कहोगे ? उस देवी के विषय मे भी क्या सोचोगे ? बस, यही बात उन पशुओ के विषय मे भी सोचो । फर्क है तो इतना ही कि तुम व्यक्त वाणी मे बोल सकते हो और पशु नही बोल सकते ।

( ४२ )

भाइयो ! हिंसा के फल अत्यधिक कटुक है । वर्त्तमान मे भी और भविष्य मे भी हिंसा दुख, सताप और अशान्ति उत्पन्न करती है । ऐसा समझ कर हिंसा से बचो और जीवो की दया करो । व्यक्ति, समाज और देश अहिंसा से ही शान्ति और सुख का अनुभव कर सकता है । इसलिए सुख चाहते हो तो कडवे काचरे की वेल मत बोओ । हिंसा जहरीली वेल है । और उस बेल मे फल जहरीले ही लगते है ।

( ४३ )

एक ओर जब सभी दया को धर्म कहते हैं तो फिर यह बकरा-ईद कहाँ से आ गई ? और दशहरे के तथा नवरात्रि के अवसर पर बकरे और पाडे मारने का सिद्धान्त कहाँ से निकल पडा ? यह सब जिह्वालोलुप लोगो की ईजाद है ।

आपको इस चक्कर मे नही फसना चाहिए । सबको निश्चय कर लेना चाहिए कि दया धर्म है तो हिंसा धर्म नही हो सकता । जो लोग धर्म के नाम पर हिंसा करते हैं और उस हिंसा को अहिंसा का जामा पहनाना चाहते हैं और लोगो को यही बात समझाना चाहते हैं, वे स्वय ससार मे डुबेगे और उनकी बात मानने वाले भी डुबेगे । दया—माता ही बेड़ा पार करने वाली है ।

( ४४ )

जो लोग मुर्दे को तो कब्र मे दफनाते हैं और बकरे को मार कर उदर मे दफनाते है, उनका जीवन कभी पवित्र नहीं बन सकता ।

( ४५ )

हाय ! मनुष्य जिस पेट को चार रोटियों से भर सकता है, उसी पेट के लिए पचेन्द्रिय जीवो का घात करने मे सकोच नहीं करता ! वह मास भक्षण करके जगली जानवरो की कोटि मे चला जाता है । अपनी क्षणिक तृप्ति के लिए दूसरे प्राणी के जीवन को लूट लेना कितना भारी अत्याचार है !

( ४६ )

अगर किसी ने चारो वेद पढ लिए है, विविध शास्त्रों को कण्ठस्थ कर लिया है और ऊंचे दर्जे की विद्वत्ता प्राप्त कर ली है, मगर उस ज्ञान को आचरण मे परिणत नही किया,

जीवों पर दया नहीं की, तो उसकी विद्वत्ता वृथा है। उसने पुस्तकें रट–रट कर माथापच्ची की है, उनसे कोई असली लाभ नही उठाया। ज्ञान का फल दया है और जिसने जीवदया का पालन करके अपनी दया पाली है, वही वास्तव में पण्डित है।

( ४७ )

ससार मे जितने भी प्राणी हैं, उन्हे अपनी आत्मा के समान समझो। भेद–भाव मत रक्खो। कदाचित् कोई बालक अनीति से उत्पन्न हुआ है तो वह अनीति उसके माँ बाप ने की है। पाप किया है तो माँ बाप ने किया है उस उत्पन्न होने वाले बच्चे का इसमे क्या दोष है। उसका कोई अपराध नही है। उसे क्यो नष्ट होने देते हो? उसकी रक्षा करो। उसके साथ निर्दयता का व्यवहार मत करो। समभाव रक्खो।

( ४८ )

भाइयो! आप लोग कीडियो की दया पालने वाले हैं, किन्तु आप नही जानते कि दिन-रात आपके काम मे आने वाली चीजो के लिए हजारो पचेन्द्रिय जानवरो की हिसा हो रही है। यह चमडे की मुलायम चीजे कैसे बनती है। गर्भवती गाडर के पेट मे जोर से लाते मारी जाती है। लात के आघात मे गाडर का गर्भ गिर जाता है और गर्भ के चमडे से मुलायम मनीबेग आदि-आदि चीजे तैयार होती है! कहिए, कितनी घोर हिसा है? इस हिसा को दयावान् श्रावक कभी सहन कर सकता है?

( ४९ )

चमडे के बिना तुम्हारा कौन सा काम अटकता है ? चमडे का बेग न रक्खो तो क्या तुम्हारा काम नही चलेगा ? घडी का पट्टा किसी धातु का लगा लोगे तो क्या तुम्हारी शान किरकिरी हो जायगी अत्यन्त मुलायम जूता न पहनोगे तो क्या बिगड जायगा ? लाखों आदमी इन वस्तुओ का उपयोग नही करते तो क्या उनका कोई काम अटक जाता है ? फिर तुम क्यो इस घोर हिंसा के हिस्सेदार बनते हो।

( ५० )

जो ज्ञान प्राप्त करके भी जीव हिंसा का त्याग नहीं करते, उनका ज्ञान निरर्थक हैं, उसकी कोई सफलता नही है। कोई मनुष्य औषध का ज्ञाता है, मगर रोग होने पर औषध का सेवन नही करता तो उसका ज्ञान किस काम का ?

( ५१ )

मनुष्य के लिये यह कितनी लज्जोत्पादक बात हैं ? समस्त जीव जाति में मनुष्य का विकासस्तर सबसे ऊँचा है और वह सर्वोत्कृष्ट प्राणी होने का दावा करता है। मगर उसके विकास का क्या यही परिणाम होना चाहिए कि वह अपने ही सर्वनाश पर उतारू हो जाय ?

( ५२ )

जगत मे भाति-भाति के जीव-जन्तु है। उन सब में मनुष्य की बुद्धि अधिक विकसित है। उसे सबसे अधिक समझदार होना चाहिए। अन्य प्राणियो का रक्षक बनना चाहिए ऐसा करने मे ही मनुष्य की बुद्धिमता और विवेक की विशिष्टता है।

( ५३ )

दूसरो की शान्ति मे ही तुम्हारी शान्ति है। अगर तुम्हारे-देशवासी, तुम्हारे पडोसी सुखी होगे तो तुम भी सुखी रह सकोगे। अगर तुम्हारे चारो ओर अशान्ति की ज्वालाएँ भभक रही होगी तो तुम्हे भी शान्ति नसीब नही हो सकती। इस प्रकार अपनी निज की शान्ति के लिए भी दूसरो को शान्ति पहुचाने की आवश्यकता है। इन बातो को कभी मत भूलना कि दूसरो को अशान्त रखकर कोई शान्ति नही पा सकता।

( ५४ )

स्वार्थ मे अन्धे मत बनो। गरीबो को अधिक गरीब बना कर अपनी अमीरी बढाने के तरीके छोडदो। मत समझो कि हमारा पेट भरा है तो दुनिया का पेट भरा है। उनकी असली स्थिति पर विचार करो। हृदय मे दया की भावना रक्खो। गरीबो की कुटिया मे जाकर देखो, उन्हे छाती से लगाओ और उनके अभावो को दूर करो। ऐसा करने मे गरीबो का ही नही तुम्हारा भी हित है।

( ५५ )

कई लोग कहा करते है कि अगर हम साप, विच्छू शेर वाघ आदि विषैले और हिसक जीवो को मार डाले तो क्या हर्ज है ? वे दूसरे जीवो को मारते है, अतएव उन्हे मार देने से हिसा रुक जायगी । परन्तु यह विचारधारा अत्यन्त भ्रमपूर्ण है और उलटी है। ऐसे लोगो से पूछना चाहिए कि दूसरे प्राणियो को मार डालने के कारण अगर सिह आदि मार डालने योग्य है तो सिहादि को मार डालने के कारण मनुष्य भी मार डालने योग्य क्यो नही साबित हो जायगा ? इस प्रश्न का वे क्या उत्तर देगे ?

( ५६ )

भाइयो ! इस तरह हिसा पर उतारू हो जाने से अनवस्था हो जायगी । चूहो को मार डालने के कारण बिल्ला मार डालने योग्य होगी, बिल्ली को मारने के कारण कुत्ता मार डालने लायक साबित होगा, कुत्ते को मार डालने से भेडिया मार डालने योग्य सिद्ध होगा और भेडिया को भी मारने के कारण सिह मार देने योग्य हो जायगा । सिंह को मार डालने की वजह से मनुष्य हिंसा का पात्र बन जायगा । मतलब यह है कि अगर आपने हिसा को योग्य मानना शुरु कर दिया तो कही ठहरने का ठिकाना ही नही रह जायगा ।

( ५७ )

भाइयो ! जो किसी से उधार ले आएगा, उससे लेने के लिए भी वह आएगा । इसी प्रकार तुम किसी के प्राण लोगे

तो वह भी अवसर मिलने पर तुम्हारे प्राण लेगा। अगर तुम किसी के प्राण नही लोगे तो तुमसे कोई बदला लेने नही आएगा। किसी भी प्रकार का बदला न चुकाना पडे, ऐसी स्थिति प्राप्त हो जाना ही मोक्ष कहलाता है। बदला देने और लेने के लिए जन्म लेना पडता है। मोक्ष मे ऐसा कोई झगडा नही रहता। मोक्ष मे पूरी निराकुलता है।

( ५८ )

आज अगर कोई व्यक्ति बुरा है तो उसे सदा के लिए बुरा समझ लेना उचित नही है। पापी के पाप को भले घृणा की दृष्टि से देखा जाय, मगर पापी पर घृणा नही करनी चाहिए। कौन कह सकता है कि ऊपर से पापी प्रतीत होने वाले की अन्तरात्मा कितनी ऊची और सरल है! प्रभव चोर इसका उदाहरण है।

( ५९ )

ससार के भोगोपभोगो का त्याग न कर सको तो उनमे एकान्त लिप्त भी मत बनो। दया के मार्ग पर चलो। दया को ही अपने प्रत्येक कार्य की कसौटी बना कर व्यवहार करो। तुम्हारे जिस कार्य से दया का विरोध होता हो, उसे धर्म मत समझो। भगवती दया के चरणो मे अपना सर्वस्व बलिदान करो। यह पावन बलिदान आपके सौभाग्य के अक्षय भडार का मगलमय द्वार खोल देगा। तब आपको मालूम हो जायगा कि यह सौदा घाटे का सौदा नही है।

( ६० )

भाइयो ! जो जैसा करेगा वैसा ही पायेगा। जैसे बीज बोयेगा, वैसे फल चखने को मिलेंगे। दया किये बिना कुछ भी मिलने को नही है। अतएव प्राणियो पर दया करना अपने पर दया करना है। अतएव अपनी भलाई के लिए, अपने कल्याण के लिए प्राणियो पर दया करो।

( ६१ )

भाइयो ! किसी की रोजी पर लात मारना अच्छा नही है। यह बडा घोर और अधम कृत्य है। आजीविका ग्यारहवाँ प्राण गिना जाता है, क्योकि आजीविका के अभाव मे दसो प्राण खतरे मे पड जाते है।

( ६२ )

कोई आदमी रग-रूप मे सुन्दर हो-छैल छबीला हो, पढा लिखा हो, चलता पुर्जा हो अगर उसके दिल मे दया नही है तो जानवर का और उसका जन्म बराबर ही है।

( ६३ )

जो शराबी को शराब पीने से रोक रहा है वह शराबी का भला चाहता है। ऐसी स्थिति मे वह हिंसा के पाप का भागी नही हो सकता। कोई अज्ञान बालक जहर की शीशी उठा कर पीने को उद्यत हुआ है और एक समझदार आदमी उसे पीने से रोक देता है तो वह पाप नही कर रहा है। इसी

प्रकार साधु गण झूठ बोलने वाले, चोरी करने वाले और व्यभिचार करने वाले को उपदेश देकर रोकते है, तो इसमे हिंसा मानना उचित नही है।

( ६४ )

दया–माता ही वास्तव मे ससार के समस्त प्राणियो की माता है, क्योकि दया के प्रताप से ही उनकी रक्षा हो रही है, उनका जीवन सुरक्षित बना हुआ है। जन्म देने वाली माता के हृदय मे भी दया होने के कारण वह अपनी सन्तान का पालन-पोषण करती है। अगर मानुषी माता में से दया निकल जाय तो मानव–शिशु की क्या हालत हो जाय ? इस बात पर गहरा विचार करने से दया–माता की महिमा जल्दी समझ मे आ जायगी और यह भी समझ मे आ जायगा कि वास्तव मे दया ही प्राणी मात्र की असली माता है।

( ६५ )

दया-माता का स्मरण करने से सभी कष्टो का निवारण हो जाता है। दूसरे जीवो को सुख पहुचाओगे तो स्वय सुख पाओगे और यदि दूसरो को पीडा दोगे तो स्वय पीडा के पात्र बनोगे। यह दया–माता का निर्णय है और तीन काल तथा तीन लोक मे, कभी कही बदल नही सकता।

( ६६ )

दया धर्म ही सच्चा धर्म है और दया विना कोई भी धर्म, धर्म नही कहला सकता।

# -: सत्य :-

( १ )

ससार मे जो सत्य है, वही आत्मा है। सत्य और आत्मा एक ही है। सत् उसे कहते है जिसका कभी नाश नही होता। अतएव आत्मा सत्य है और सत्य आत्मा है।

( २ )

सत्य के बीज से, अन्त करण के प्रदेश मे एक ऐसी प्रचण्ड शक्ति का उदय होता है जिसे पाकर मनुष्य अजेय और अप्रतिहत हो जाता है। सत्य के प्रबल प्रताप से इसी लोक मे परम मगल की प्राप्ति होती है।

( ३ )

संसार के सभी धर्म शास्त्रों मे सत्य को ऊँचा स्थान दिया गया है। भिन्न-भिन्न धर्म और-और बातो मे भले मतभेद रखते हैं, किन्तु सत्य के विषय मे किसी का मतभेद नही है। यह सत्य की सब से बडी महत्ता और विजय है।

( ४ )

सत्य के अभाव मे कोई भी धर्म नही टिक सकता। अन्यान्य धर्म अगर वृक्ष, डाली, टहनी और पत्ता है तो सत्य

( ७ )

क्रोधी मनुष्य जब क्रोध के आवेश मे आता है, तो उसमे एक प्रकार का पागलपन आ जाता है। पागल आदमी जैसे अपने हित—अहित का विचार नही कर सकता, उसी प्रकार क्रोधी भी। यही कारण है कि वह कोई भी अनर्थ करने मे सकोच नही करता।

( ८ )

क्रोध से जो पागल होता है, वह सत् असत् का विचार करने मे असमर्थ हो जाता है। क्रोध की आग मे उसकी विचार शक्ति भस्म हो जाती है। वह न बोलने योग्य भाषा बोलता है, न करने योग्य कार्य करता है और न करने योग्य सकल्प करता है। वह क्रोध की आग मे स्वय भी जलता है और दूसरो को भी जलाता है।

( ९ )

क्रोध से तपस्वी की तपस्या छिन्न भिन्न हो जाती है। जैसे हलुवे मे कपूर की धूनी दे दी जाय, कलाकन्द मे मक्खियां डाल दिया जाय तो बताओ क्या वह खाने योग्य रहेगा? उसी प्रकार तप और त्याग मे यदि क्रोध का मेल हो जाय तो सारी तपस्या व्यर्थ हो जाती है।

( १० )

क्रोध सर्वत्र अनर्थ का ही कारण होता है वह देश में, जाति में, समाज में, परिवार में और मित्र मडली मे अशान्ति पैदा कर देता है, फूट डाल देता है और अव्यवस्था उत्पन्न करके उसका विनाश कर डालता है। अतएव शास्त्रों में यही उपदेश दिया गया है कि क्रोध को त्याग देना चाहिए। क्रोध धर्म का, आत्म-कल्याण का विनाशक है, और अत्यन्त भयानक है।

( ११ )

मनुष्य जब क्रोध मे आता है तो भद्दे शब्दो का प्रयोग करता है और फिर उसे उन शब्दों के लिए लज्जित होना पडता है। बनिया मास नही खाता लेकिन क्रोध मे आकर बोलता है कि 'तुझे कच्चा ही खा जाऊँगा'। ऐसी भाषा सभ्य और धार्मिक पुरुषो को कभी नही बोलनी चाहिए। कदाचित् मन पर काबू न रहा हो और आवेश मे ऐसे शब्द निकल गये हो तो प्रायश्चित लेकर शुद्धि कर लेनी चाहिए और जिससे ऐसे शब्द कहे हो उससे क्षमा माग लेनी चाहिए।

( १२ )

जैसे पागल मनुष्य को न अपने हित-अहित का भान रहता है और न दूसरो के हिताहित का ख्याल रहता है। उसी प्रकार क्रुद्ध मनुष्य भी भलाई-बुराई का भान भूल जाता है। क्रोध के कारण कभी-कभी आत्म-हत्या तक कर डालते हैं।

( १३ )

जिस प्रकार पानी की तह मे जमे हुए कीचड को हाथ डालकर हिला दिया जाय तो निर्मल जल भी मैला हो जाता है, इसी प्रकार क्रोध के कारण समझदार आदमी भी क्षण भर मे मूर्ख बन जाता है।

( १४ )

क्रोध के आवेश मे मनुष्य अधा हो जाता है। वह पागलपन की स्थिति मे पहुँच जाता है। उसका मस्तिष्क शून्य हो जाता है। ऐसे स्थिति में ही कोई–कोई आत्मघात तक कर लेता है। अतएव क्रोध बडा ही भयकर शत्रु है।



## -: मान :-

( १ )

चिउँटी के जब पर आते है तो लोग कहते है यह पर नही मरने की निशानी है, यमराज का नोटिस है। जब किसी आदमी मे घमण्ड का भाव अत्यधिक बढ गया हो और वह घमण्ड के कारण फूल रहा हो तो समझो कि इसकी मौत इसके सिर पर चक्कर काट रही है।

( २ )

अभिमान पाप का मूल है। अभिमान उन्नति और प्रगति के पथ का एक जबर्दस्त रोडा है। अभिमान मनुष्य को अन्धा बना देता है। जो अभिमान स अन्धा बन जाता है उसे अपने अवगुण और दूसरे के सद्‌गुण नही दिखाई देते। अभिमानी मनुष्य उचित-अनुचित का भेद भूल जाता है। विनय को नष्ट करने वाला अभिमान ही है। अतएव अपना कल्याण चाहते हो तो अभिमान का त्याग करो। बडो-बूढो का आदर करो।

( ३ )

यह अहकार बडा भारी दुर्गुण है। नाना रूपो मे यह मनुष्य को अपने अधीन बनाता है। कलदार बढे और अभिमान

बढा, बुद्धि खिली कि अभिमान भी खिला। पाच आदमी पूछने लगे कि घमण्ड बढ गया। जरा सा गुण आता है तो दुर्गुण भी उसके साथ भगा आता है। किसी को भला आदमी समझ कर मुखिया बनाया और वही काटने दौड पडा।

( ४ )

गधेडा चिल्लाता है–टी–भू–टी–भू अर्थात् जो हूँ सो मैं हूँ। मगर कौन उसे बडप्पन देता है ? इसी प्रकार जो मनुष्य अहकार मे चूर रहता है और अपने सामने किसी को कुछ गिनता ही नही है, उसे सम्यग्बोध की प्राप्ति होना कठिन है।

( ५ )

अभिमान पतन की ओर ले जाने वाला घोर शत्रु है। वह विनाश का सृष्टा है। उसके चगुल से अपनी रक्षा करो-अपने आपको बचाओ। निरहकार वृत्ति अभ्युदय की सीढी है। ज्यो–ज्यो नम्रता धारण करोगे, ऊँचे उठोगे। शास्त्रो का कथन है कि नम्रता धारण करने से उच्च गोत्र का बध होता है और अहकार करने से नीच गोत्र कर्म बधता है।

( ६ )

अभिमानी पुरुष दूसरो के सद्गुणो को भी दुर्गुणो के रूप मे देखता है और अपने दुर्गुणो को भी सद्गुण समझता है। फल यह होता है कि वह सद्गुणे से वचित रहता है और दुर्गुणो का भडार वन जाता है।

( ७ )

अभिमान एक प्रकार की बीमारी है जो समस्त गुणों को कृश और दुर्बल बना देती है। अभिमानी के समस्त गुण, अवगुण बन जाते हैं। वह आदर का नहीं, घृणा का पात्र बनता है। इसके विरूद्ध विनीत पुरुष आदर—सन्मान के योग्य समझा जाता है। अतएव अपने मन मे भूलकर भी कभी अभिमान मत आने दो।

( ८ )

भाइयो ! अभिमान मनुष्य का एक प्रबल शत्रु है। जो अभिमानी है वह स्वभावत अपने राई जितने गुणो को पर्वत के बराबर और दूसरो के पर्वत के बराबर गुणो को राई के बराबर समझता है। उसके ऐसा समझने से दूसरो की कोई हानि नही होती, उसीकी हानि होती है क्योकि उसके सद्गुणो का विकास नही हो सकता। वह न विद्या प्राप्त कर पाता है न विनय प्राप्त कर सकता है, और न दूसरे सद्गुण ही पाता है। अभिमानी को लोग हिकारत की निगाह से देखते है। उन्नति मे जितना बाधक अभिमान है, उतना और कोई नही। अतएव अभिमान को त्याग देना ही श्रेयस्कर है।

( ९ )

वास्तविक दृष्टि से देखोगे तो आपको अवश्य ऐसा जान पडेगा कि अहकार करने योग्य वस्तु ही आपके पास नही

। दुनियाँ मे एक से एक वढकर सद्गुणी पडे है, श्रीमन्त है, लवान है, विद्यवान है क्या तुम समझते हो कि तुम्हारा स्थान श्व मे अद्वितीय है ? कदाचित ऐसा है तो भी अहकार के लिए कोई कारण नही है। क्योकि जिस चीज के लिए तुम अहकार करते हो, वह स्थायी नही है और तुम्हारी नही हैं।

( १० )

अहंकार संसार–सागर में गोते खिलाने वाला है। शरीर सुन्दर हुआ, पैसा कुछ ज्यादा इकट्ठा हो गया, बी ए या एम. ए. की परीक्षा उत्तीर्ण कर ली, दुकान मे नफा होने लगा या ग्राहक अधिक आने लगे, प्रेसीडेन्ट साहब वन गये वस अहकार आ जाता है। यह सब अहकार आने के कारण है। मगर सत्वशाली मनुष्य वही है जो अहकार की सामग्री विद्यमान होने पर भी–विद्या, सम्पत्ति, बल, रूप आदि होने पर भी अहकार नही करता।

( ११ )

मै रूप का या वल का अभिमान करु ? मगर वास्तविक दृष्टि से देखा जाय तो मैं अरूपी हूँ। रूप पुद्गल का स्वभाव है, आत्मा का स्वभाव ही नही है। रूप मेरा विकार है और मेरा कलक है। मेरे लिये जो कलक की चीज है, उस पर अभिमान कैसे करू ? वल आत्मा का गुण है और वह अनन्त है। उस अनन्त वल मे से असख्यातवा हिस्सा भी आज मुझे प्राप्त नही है। फिर अभिमान कैसा ?

( १२ )

कुल और जाति का अभिमान करना मूर्खता है। अनादि काल से ससार मे भ्रमण करते-करते इस जीव ने सभी जातियो मे और सभी कुलो मे अनन्त अनन्त वार जन्म धारण किया है। अनन्त बार यह चाण्डाल कुल मे जन्म ले चुका है। फिर जाति और कुल का अभिमान किस लिए ? और दर-असल न तो कोई जाति ऊँची होती है और न नीची होती है। उच्चता और नीचता का आधार कर्त्तव्य है। ऊँचा कर्त्तव्य करने वाला ऊँचा और नीचा कर्त्तव्य करने वाला नीचा होता है।

( १३ )

तुम्हे ऐश्वर्य मिला है तो उसके अभिमान मे ऐंठना ठीक नही है। कितना ऐश्वर्य है तुम्हारे पास ? चक्रवर्ती वासुदेव और बडे २ सम्राटो के ऐश्वर्य के आगे तुम्हारे ऐश्वर्य की क्या गिनती ? वे भी खाली हाथ चले गए तो तुम क्या लेकर जाने वाले हो ?

( १४ )

क्या तू जवानी का घमड करता है ? जवानी का घमड करने से पहले बूढो से तो पूछ ले। वह भी एक दिन तेरे ही समान जवान थे। पर आज उनकी क्या अवस्था है ? क्या समझता है कि वही बूढे हुए हैं और तू सदा जवान बना ही रहेगा कभी बूढा नही होगा जवानी तो समुद्र की हिलोर है आई और चली गई। उस पर इतराना कैसा ?

( १५ )

जब तक मल शरीर के भीतर है शरीर मे शक्ति है। रा मल निकल जाये तो हाथ पैर भी नही हिल सकते, आँख नही खुल सकती, इस प्रकार जिसकी जिन्दगी मल पर भंर है उसे अभिमान करना क्या शोभा देता है ?

( १६ )

जरा विचार कीजिए कि आपके पास अभिमान करने योग्य ा ह ? आपका शरीर इतना अशुचि है कि समार मे दूसरी ोई वस्तु इतनी अशुचि नही। जिसमे से निरन्तर अशुचि दार्थ वहते रहते ह, जो क्षण भर मे निर्जीव बन कर घोर दबू देने लगता ह और फिर जिसे प्रिय से प्रिय स्वजन भी ीघ्र से शीघ्र आग मे झोक देने को तैयार हो जाते हे उस रीर पर अभिमान !

( १७ )

भाइयो ! पुण्य के योग से तुम्हे सुन्दर, सबल और स्वस्थ शरीर मिल गया है, तो अभिमान मत करो। शरीर ा अभिमान करने की वात ह भी क्या ? अगर शरीर की ासलियत का विचार किया जाय तो यही नतीजा निकलता ; कि देह अपवित्र है, अपावन है, कम से कम अभिमान करने ोग्य तो नही ! देखो न, कैसा मल का पुतला है यह शरीर ! नाक मे से रेंट झरता है, आँखो मे से गीड निकलता है, मुँह मे मे कफ तथा थूक निकलता है, एक तरफ से मल और एक

तरफ से मूत्र बहता है ! भला ऐसी चीज का अभिमान क्या ! जब तक इसमे चेतनदेव विराजमान है, तभी तक यह आप का है !

( १८ )

जो ज्ञानवान होता है वह जानता है कि मैं किस चीज पर अभिमान करु ? अभिमान करने योग्य मेरे पास क्या है ? धन-दौलत मेरे पास है, तो क्या हुआ, दुनियाँ मे एक से बढ़कर एक धनवान है । इसके सामने मेरी सम्पदा तुच्छ है । उस पर मे क्या अभिमान करु ! जिस धन-दौलत पर मैं अभिमान करता हूँ उसे कीचड के समान समझ कर ज्ञानी पुरुषो ने त्याग दिया है । उसे ठुकरा दिया है ।

( १९ )

यह कदापि न सोचिये कि कीर्ति की कामना का परित्याग कर देने से आपको कीर्ति नही मिलेगी । कीर्ति आपके सदाचार से और सद्गुणो से प्राप्त होगी । अगर आपका आचरण ऊँचा है, अगर आपके जीवन मे सद्गुणो की सुगंध है, अगर आपके कार्यो मे नीति की परम उज्ज्वलता है, अगर आप धर्म के द्वारा प्रदर्शित पथ पर ही चलने को उद्यत रहते हैं तो कीर्ति आपके पास भागी-भागी आयेगी । आप न चाहेंगे तो भी आयेगी ।

( २० )

सच तो यह है कि जो वस्तु आपसे भिन्न हो सकती उसे अपनी कहना अज्ञान है। अपनी वस्तु अपने से कभी लग नही होती। इस कसौटी पर कसकर देखो कि क्या [्]म्हारा है और क्या नही है ? जब आपको यह ज्ञान हो ायगा कि हमारा क्या है और क्या नही है, तो भौतिक दार्थों का अभिमान करना छूट जायगा। उस समय आप ोचेंगे कि जो हमारी है ही नही, उसका अभिमान कैसा ?

( २१ )

जैसे बालक के हाथ मे पडी हुई तलवार उसके लिए घातक होती है, उसी प्रकार अभिमानी और अविनीत पुरुष का ज्ञान भी उसके लिए हानिप्रद सिद्ध होता है। उसके लिए अर्थसाधक और कल्याणकारी शास्त्र भी अनर्थकर और अकल्याणकारी साबित होता है। वह शास्त्र भी शस्त्र बन जाता है। अतएव प्रत्येक कल्याण कामी साधक का सर्वप्रथम कर्त्तव्य यही है कि वह विनीत बने, अपने धर्म-गुरु, ज्ञानदाता एव उपकारी के प्रति विनम्र होकर बने।

( २२ )

सब अपना-अपना भाग्य लेकर आये है। मनुष्य वृथा ही अहकार रखता है कि मेरे पुरुषार्थ से, मेरे प्रताप से, मेरी कमाई से या मेरी सहायता मे दूसरो का भरण-पोषण हो

रहा है। चलती गाडी के नीचे-नीचे एल कुत्ता चल रहा था। वह समझता था कि गाडी को मै ही चला रहा हूँ। यही दशा अधिकाश गृहस्थो की है। वे समझते है कि गृहस्थी की गाडी हमारे बल पर चल रही है। वास्तव मे कोई किसी के भाग्य को पलट नही सकता।

( २३-क )

अभिमानी आदमी न स्वय सही बात सोच सकता है और न दूसरो की बात मानता है। वह तुच्छ होता हुआ भी अपने आपको महान् समझता है। एक मच्छर भैसे के सीग पर बैठ गया। वह भैसे से कहने लगा—क्यो रे पाडे ? मेरा वजन तो तुझे असह्य नही लगता ? भैसा कहने लगा—वाह रे मच्छर क्या तू भी किसी गिनती मे है ? इसी तरह गाडी के नीचे २ कुत्ता चलता है। वह समझता है कि गाडी मेरे सहारे चल रही है मै ही गाडी का सारा बोझ उठाये हूँ। उसे मालूम नही है कि गाडी मे बैल जुते है और वह गाडी को चला रहे हैं।

( २३-ख )

कठोर भूमि मे अकुर नही उग सकते। यही बात मनुष्य के हृदय की है। मनुष्य का हृदय जब कोमल होगा—उसकी अभिमान रूपी कठोरता हट जायगी, तभी उसमे धर्म का अकुर उग सकेगा। अभिमान को छोडे बिना आत्मा उन्नत नही बन सकती। जो जीव अभिमान का त्याग करेगा वही सुखी बनेगा। वह दूसरे के सद्गुणो को ग्रहण करके सद्गुणी बन सकेगा।

( २४ )

बडे सदा वडप्पन का ही विचार करते है। वे छोटो के मुकाबिले मे छोटे नही बन जाते। एक कुत्ता बोला—मै वडा जवर्दम्त हूँ। उससे पूछा गया—तुम किस बात मे बडे हो ? उसने उत्तर दिया—मै दुनियाँ को भौकता हूँ, लेकिन मुझे कोई नही भौकता। उससे कहा गया—जनाव, दुनियाँ आप जैसी नही है, इसलिए नही भौकती। आपको वही भौकेगा जो आप सरीखा होगा। इसलिए आप अपनी विजय का भले ही घमन्ड करे मगर दुनियाँ आपका जानती है।

( २५ )

मानी यह नही सोचता कि दूसरो की मेरे विपय मे क्या सम्मति है ? अहकारी मनुष्य अपने आपको चाहे हिमालय से भी बडा समझले, मगर दूसरे लोग तुच्छ या क्षुद्र ही समझते हैं। अहकारी आदर चाहता है किन्तु उसे घृणा मिलती है। आदर तो विनयवान् को प्राप्त होता है।

( २६ )

देखो वालक के दिल मे अहभाव नही होता वह नही समझता कि मैं भी कुछ हूँ, तो वह वडे-वडे राजाओ के रनवास मे भी वेरोक टोक जा सकता है। उसके सव कसूर माफ है। मगर जो अपने को ही सव कुछ समझता है उस सिर रहना भी कठिन है।

( २७ )

तुम्हारे सामने से दो रास्ते जाते है। उनमे एक रास्ता पतन का है और दूसरा उत्थान का। अगर उत्थान के मार्ग पर चलोगे तो सर्वोत्कृष्ट देव विमान—सर्वार्थसिद्ध मे पहुँच जाओगे और फिर एक भव करके मुक्ति प्राप्त कर लोगे पतन के रास्ते पर चलने से नरक और निगोद मे जाना पडता है। 'मै कुछ नही हूँ', यह उत्थान का मार्ग हैं और 'मैं ही सब कुछ हूँ, जो हूँ मैं ही हूँ', यह पतन का मार्ग है।

( २८ )

जब तक आपके दिल मे दया है और दिमाग मे गरीबी का भाव है, तभी तक ईश्वर आपके साथ हैं। जिस क्षण आपके चित्त मे अहकार का अकुर उत्पन्न हो जायगा और आप समझेगे कि जो कुछ हूँ, मै ही हूँ, उसी क्षण ईश्वर आपका साथ छोड देगा।

( २६ )

जो मनुष्य प्रतिष्ठा या पूजी बढने पर भी समभाव म रहता हैं, वही उन्नति करता है। जो जरासा उन्नत होते ही आसमान में उछलने लग जाता है उसकी उन्नति तो रुक जाती है। वह अवनति के गहरे गर्त्त में भी गिरे बिना नहीं रहता।

( ३० )

जहा मान है वहीं अपमान है। ज्ञान लगाकर देखोगे तो पता चलेगा कि जहा अभिमान है, वहा ईश्वर नही है।

( ३१ )

अपने मुँह अपनी प्रशसा करना एक प्रकार की मूर्खता है। वह प्रशसा समझदारो के सामने अप्रशसा रूप हो जाती है। अपने मुह मिया मिट्ठू बनने वाला घृणा की दृष्टि से देखा जाता है।

( ३२ )

जहाँ अभिमान है वहा विनय नही और जहा विनय नही वहा विवेक नही, बुद्धि नही, नम्रता नही, मृदुता नही, गुण ग्राहकता नही। इस प्रकार विचार करने से विदित होगा कि अभिमान प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप मे सब सद्गुणो को नष्ट करने वाला है। वह अनेक अनर्थों का मूल है।



## —: विनय :—

( १ )

विनय अखण्ड सुखस्वरूप मुक्ति को प्रदान करता है, विनय से सब प्रकार की श्री प्राप्त होती है, विनय से प्रीति की उत्पत्ति होती है और विनय से मति अर्थात् ज्ञान का लाभ होता है।

( २ )

भाइयो, नम्रता बडी भारी चीज है। नम्रता विनय है और विनय तपस्या है। तपस्या से कर्मों की निर्जरा होती है। निर्जरा होने पर कर्म हट जाते है और आत्मा विशुद्ध हो जाती है। आत्मा की विशुद्धि होने पर केवल ज्ञान और केवल दर्शन प्रकट होते है। इसलिये नम्रता बडी भारी चीज है।

( ३ )

किसी भी प्रकार की खेती करने के लिए पहले जमीन को कोमल बनाने की आवश्यकता होती है। उसी प्रकार गुण को प्राप्त करने के लिए विनय की आवश्यकता होती है।

( ४ )

अगर आप अपना कल्याण चाहते हैं और गुणवान् बनना चाहते हैं तो विनय को ग्रहण कीजिये। विनय नगद धर्म

। उससे इस भव मे भी अनेक लाभ होते है और परभव मे भी महान कल्याण होता है ।

( ५ )

ज्ञान का फल निरभिमानता है, अभिमानी होना नहीं। जिसने श्रुतज्ञान प्राप्त किया है, वह ज्ञान की असीमता को भली-भांति समझ लेता है। कहा जाता है कि श्रुतज्ञान की अपेक्षा अनन्त गुणा अधिक निर्मल केवल ज्ञान है । उसकी तुलना में मेरा अधिक से अधिक ज्ञान भी नगण्य है । फिर अभिमान किस बिरते पर किया जाय ?

( ६ )

जैसे मूल के उखड जाने पर वृक्ष-खड़ा नहीं रह सकता, उसी प्रकार विनय के बिना धर्म स्थिर नहीं रह सकता। विनीत पुरुष सम्पत्ति का अधिकारी होता है और अविनीत आपत्तियो से घिरा रहता है ।

( ७ )

विनय-धर्म आत्मा मे मृदुता उत्पन्न करता है । आत्मा की मृदुता अन्य समस्त सद्गुणो को खीच लाती है । अतएव मार्दव (विनय) भाव को अपनाओ । अभिमान को त्यागो । अभिमानी व्यक्ति सद्गुणो से वचित रहता है और दूसरो की दृष्टि मे तिरस्कार एव घृणा का पात्र बनता है ।

( ८ )

लोहा कितना कठोर होता है। एक मोहर के बदले बहुत-सा लोहा खरीदा जा सकता है। पर जब वह नरम होता है तब उसमे औजार बनाये जाते है और एक-एक औजार हजारो की कीमत का बन जाता है। यह मृदुता का ही प्रभाव है।

( ९ )

नम्रता वह वशीकरण है कि दुश्मन को भी मित्र बना लेती है। पाषाण हृदय को भी पिघला देती है। देखो ना, पत्थर कितना कठोर होता है। उसमे यदि नख गडाया जाय तो वह टूट जायगा, लेकिन पत्थर का कुछ नही बिगडेगा। मगर रस्सी कितनी मुलायम होती है। प्रतिदिन उसकी रगड लगने मे पत्थर मे भी खड्डे पड जाते हैं। वास्तव में नम्रता और कोमलता बडी काम की चीज है। वह जीवन का बढिया शृंगार है, आभूषण है। उससे जीवन चमक उठता है।

( १० )

सिर कौन झुकाएगा ? जिसमे गुरुता होगी, महत्ता होगी और साथ ही जो अपने को कुछ नही समझेगा। जो अपने को कुछ नही समझेगा, वही सब कुछ समझ जायगा और जो अपने आपको सब कुछ समझेगा, वह कुछ भी नही समझा जायगा। वह अपने को भले बडा समझे परन्तु लोग उसे तुच्छ समझेगे।

( ११ )

आम के वृक्ष मे जब फल लगते है तो झुक जाता है, ंप जाता है। इसी तरह इमली आदि के फल वाले वृक्ष नम ाते है। मगर आकडा नही नमता है और कदाचित नम ाता है तो टूट जाता है। आशय यह ह कि जिसमे क्षद्रता है, च्चापन है वह नमना नही जानता। नमेगा तो योग्य ही मेगा। विनय बडे आदमियो का लक्षण है और अभिमान च्छ व्यक्तियो का लक्षण है। नमने से आदमी बडा माना ाता है।

( १२ )

जैसे जड उखड जाने पर सम्पूर्ण वृक्ष धराशायी हो ाता है उसी प्रकार विनय के अभाव मे कोई भी धर्म नही टेक सकता।

( १३ )

अगर तुम्हारा अन्त करण विनय से विभूपित होगा तो उसमे धर्म का मधुर फल देने वाला अकुर अपने आप ही अकुरित हो जायगा।

( १४ )

धर्म मे नम्रता धारण करने से मोक्ष मिलता है, ससार—व्यवहार मे नम्रता धारण करने से जीवन मे न होता है। रेल्वे की मुसाफिरी मे नम्रता दिखलाने मे

मिल जाती है। अकडने वालो को धक्के खाने पडते हैं, उनका सामान फैंक दिया जाता है।

( १५ )

जो नमता है वह लायक समझा जाता है। अतएव अगर कोई कहता है कि हम क्यो नमे ? तो उसे यही उत्तर दिया जा सकता है कि अगर लायक बनना हो तो नमो।

( १६ )

उपकार करने वाले तो फिर भी मिल जायेंगे, मगर उपकार करके अभिमान न करने वाले विरले ही होते ह। अधिकाश लोग तो तोला भर उपकार करके मन भर ऐहसान जतलाते है। ऐसे लोगो के परोपकार की कीमत तुच्छ रह जाती है। वास्तव मे वही व्यक्ति श्रेष्ठ और धर्मिष्ठ है, जो दूसरे पर दया करके भी नम्रतापूर्वक रहता है, अभिमान नही करता और पर दया को स्व-दया ही समझता है।

( १७ )

भाइयो ! विनय जाति सम्पन्नता और कुलसम्पन्नता का लक्षण है। जिसकी जाति और जिसका कुल उत्तम और सुसस्कारो से सम्पन्न होगा, उसमे सहज ही विनयभाव उत्पन्न हो जायगा। यहा जाति का अर्थ ब्राह्मण, क्षत्रिय आदि नही है और न ओसवाल, अग्रवाल, परवार आदि ही है। शास्त्रो मे इस प्रकार के जातिवाद को कोई महत्व नही दिया गया है।

ाति का अर्थ है—माता का पक्ष । जिसका मातृपक्ष शुद्ध होगा सस्कृत होगा और धार्मिक होगा, उसकी सन्तति भी नम्र ोगी और वही जातिसम्पन्न कहलाएगा । वही त्यागप्रत्याख्यान कर भली-भाँति निभाएगा ।

( १८ )

कुल का अर्थ हे पितृपक्ष । जिसका पिता शुद्ध होगा, अच्छे सस्कारो से युक्त होगा, उसका पुत्र धर्म की जो वात पकडेगा, उसे पार लगाएगा । राजा हरिश्चन्द्र ने चाण्डाल की जघन्य चाकरी करना स्वीकार किया किन्तु अपने धर्म को नही छोडा । इस प्रकार की कुलीनता जिसमे होती ह, वह विनयवान् होता है ।

( १९ )

पुत्र को पिता पर, लघुभ्राता को ज्येष्ठ भ्राता पर, इसी प्रकार प्रत्येक छोटे को वडे के प्रति विनयभाव रखना चाहिए । ऐसा करने से गार्हस्थ जीवन आनन्दमय, शान्तिमय, रसमय और सुखमय बनता है । विनयवान् के जीवन का विकास होता है और विनय विहीन का विकास अवरुद्ध हो जाता है ।

( २० )

विनय के विना इस लोक मे भी सुख-शाति नहीं मिलती । जिस कुटुम्व मे पुत्र पिता के प्रति और माता के

मिल जाती है । अकडने वालो को धक्के खाने पडते हैं, उन
सामान फेंक दिया जाता है ।

( १५ )

जो नमता है वह लायक समझा जाता है । अतएव अगर कोई कहता है कि हम क्यो नमे ? तो उसे यही उत्त दिया जा सकता है कि अगर लायक बनना हो तो नमो।

( १६ )

उपकार करने वाले तो फिर भी मिल जायेंगे, मगर उपकार करके अभिमान न करने वाले विरले ही होते है । अधिकाश लोग तो तोला भर उपकार करके मन भर ऐहसान जतलाते है । ऐसे लोगो के परोपकार की कीमत तुच्छ रह जाती है । वास्तव मे वही व्यक्ति श्रेष्ठ और धर्मिष्ठ है, जो दूसरे पर दया करके भी नम्रतापूर्वक रहता है, अभिमान नही करता और पर दया को स्व-दया ही समझता है ।

( १७ )

भाइयो ! विनय जाति सम्पन्नता और कुलसम्पन्नत का लक्षण है । जिसकी जाति और जिसका कुल उत्तम औ सुसस्कारो से सम्पन्न होगा, उसमे सहज ही विनयभाव उत्प हो जायगा । यहा जाति का अर्थ ब्राह्मण, क्षत्रिय आदि न है और न ओसवाल, अग्रवाल, परवार आदि ही है । शास्त्र मे इस प्रकार के जातिवाद को कोई महत्व नही दिया गया है

## —ः क्षमा ः—

( १ )

क्षमा दुनिया मे बडी चीज है । उससे इहलोक भी सुधरता है और परलोक भी सुधरता है । जिसके घर मे क्षमा धर्म की प्रतिष्ठा होगी, उसके घर मे शान्ति रहेगी और अलग अलग चूल्हे नही जलेगे । अलग-अलग चूल्हो के साथ कुटुम्बीजनो के दिल भी जला करते है, इसका कारण क्षमा का न होना ही है ।

( २ )

अगर आपके हाथ मे क्षमा की ठडी तलवार है तो दुष्ट से दुष्ट जीव भी आपका कुछ बिगाड नही कर सकता । पानी मे आग पड जायगी, तो वह पानी को जला नही सकेगी, बल्कि स्वय ही बुझ जायगी ।

( ३ )

क्षमा आत्मा का बख्तर है । जिसने इस बख्तर को धारण कर लिया उसका कोई कुछ बिगाड नही कर सकता । विरोधियो के वाग्बाण उस पर असर नही कर सकते, प्रहार उस पर निरर्थक साबित होते है । उसका चित्त किसी भी आघात से क्षुब्ध नही होता । विरोधी झल्लाता है, चिल्लाता

;, बकवाद करता है, और आघात करता है, पर क्षमावीर पुरुष उसके सामने मुस्कराता है। वह अपनी सरल और निर्दोष मुस्किराहट मे उसके समस्त प्रयत्नो को बेकार बना देता है।

( ४ )

क्षमा-शीतलता मे बडी शक्ति है। शत्रु कितना ही गर्म होकर क्यो न आया हो, कितनी ही वचन रूपी चिनगारियाँ छोड रहा हो और क्रोध की आग से तमतमा रहा हो, अगर सामने वाला शीतलता पकड ले, अर्थात् शान्ति धारण कर ले तो उसे शान्त होना पड़ता है।

( ५ )

भाइयो! विजली कडक कर नदी या समुद्र में पडती है, मगर उससे कुछ भी विगाड नही होता। वह स्वय बुझ जाती है और खत्म हो जाती है इसी प्रकार क्षमाधारी व्यक्ति के समक्ष क्रोध निष्फल हो जाता है।

( ६ )

जिसका अन्त करण क्षमा मे विभूषित होता है, उसकी कीर्ति सारे ससार मे फैल जाती है। वह अपने आनन्द के लिए ही क्षमा का सेवन करता है, कीर्ति की कामना से प्रेरित होकर नही, फिर भी उसकी कीर्ति फैल ही जाती है। फूल अपनी सुगन्ध फैलाना नही चाहता, फिर भी अगर उसमे सुगन्ध है तो वह विना फैले कैसे रह सकती है?

( ७ )

आग से आग शान्त नही होती, खून से खून साफ नहीं होता, क्रोध से क्रोध शान्त नही होता। आग को शान्त करने के लिए खून को धोने के लिए पानी की आवश्यकता है। क्रोध को उपशान्त करने के लिए क्षमा चाहिये।

( ८ )

क्षमा की प्रबल शक्ति के सामने दूसरी कोई भी शक्ति नही टिक सकती। जैसे पानी मे गिरी हुई आग अपने आप ही नष्ट हो जाती है, उसी प्रकार क्षमा के सामने दुर्जनता-क्रोध आदि दुर्भाव-भी स्वतः नष्ट हो जाते है।

( ९ )

बात-बात मे कुपित हो जाने वाला, गुरुजनो की जरा सी कठोर वाणी को सुनते ही आग उगलने वाला और क्रोध की आग मे स्वय जलने तथा दूसरो को जलाने वाला शिक्षा के योग्य नही है। अतएव जो क्रोधरहित होता है जिसका अन्त करण शान्त रहता है वही शिक्षा पा सकता है।

( १० )

क्रोध कर आप भी आग बबूला हो गया और नागे के सामने नागा बनने की नीति अगीकार की तो उसका भी फजीता होगा और आपका भी फजीता होगा। वह क्रोधी है और आप भी क्रोधी हो जाएँगे तो दोनो मे क्या अन्तर र

ायगा ? उसके समान बन जाने पर भी आपको कोई लाभ ही होगा ? आपकी आत्मा तो कषाय से कलुषित हो ही ायगी ।

( ११ )

देखो, दुख सहे बिना सुख नही मिलता है । बच्चियो के कान और नाक छेदते समय उन्हे कष्ट होता है, मगर बाद मे जब हजारो की लागत के लौंग पहनती है तो उन्ही को ही आनन्द आता है अतएव भाइयो, प्रयत्न करो कि तुम्हारे जीवन मे क्षमा का गुण उत्तरोत्तर बढता चला जाय ।

( १२ )

भाइयो ! गाली देने वाला अगर नीच है तो उसके बदले चार गालियाँ देने वाला चौगुना नीच क्यो नही गिना जायगा ? वास्तव मे वही ऊँचा और बडा है जो कटुक वचनो को शान्ति के साथ सहन कर लेता है ।

( १३ )

जिसने क्षमा रूपी तलवार अपने हाथ मे लेली है, शत्रु दुर्जन उसका कुछ भी बिगाड नही कर सकते । पानी मे फैंकी हुई आग, पानी को क्या जलाएगी, वह स्वय ही बुझ जाएगी ।



# -: माया :-

( १ )

भाइयो ! माया की शक्ति अद्‌भुत है। जिसके पास माया आ जाती है वह, नीति--अनीति की बात को भुला देता है। सपदा मनुष्य को घमडी बना देती है। अकसर सम्पत्तिमान् लोग सहानुभूति से हीन, अकडबाज और कठोर चित्त हो जाते हैं। सम्पत्ति मे कुछ ऐसा रुखापन होता है जो हृदय को शुष्क बना देता है--सरस हृदय को भी नीरस बना देता है।

( २ )

मायाचारी ऊपर से शान्त सा दिखलाई देता है, परन्तु उसके मन मे कषाय का ज्वालामुखी भभकता रहता है। उसे स्वय को शान्ति नही, निराकुलता नही। जिस आत्मा मे शान्ति नही, निराकुलता नही उसे सुख की प्राप्ति हो ही कैसे सकती है। इस प्रकार मायाचारी मनुष्य अपना जीवन दुःख-मय आकुलता पूर्ण और अशान्त बना लेता है। उसका आगामी भव भी घोर क्लेश मे व्यतीत होता है, क्योंकि माया अधो-गति मे ले जाती है।

( ३ )

वहुत से लोग इस भ्रम मे रहते हैं कि हमने छल कपट रके धन कमाया है, परन्तु छल कपट से धन नही मिलता । न और दूसरी सुख सामग्री पुण्य के योग से मिलती है । सलिए छल कपट छोडकर पुण्य का उपार्जन करो ।

( ४ )

जो आदमी मकान का बहुत किराया दे और बच्चो को खूब मिठाई खिलावे, उससे सावधान रहना चाहिए । समझ लो कि वह धोखा देगा । धूर्त्त लोग मीठा बोलकर गजब कर डालते हैं । दगाबाज जो न करे सो थोडा है ।

( ५ )

माया मनुष्यो को गधे की तरह दुलत्ती झाडती है । जब लक्ष्मी आती है तो कमर पर ऐसी कस कर ऐसी कस कर लात लगाती है कि मनुष्य की छाती आगे निकल आती है । इसीलिए तो सम्पत्ति शाली सीना फुलाकर अकडता हुआ सा चलता है । और जब वह जाने लगती है तो उस फूली हुई छाती पर लात मारती है । इसी कारण लक्ष्मी के चले जाने पर लोग झुक जाते है, उनकी छाती भीतर की ओर घुस जाती है ।

( ६ )

परमात्मा के दरबार मे तो उन्ही की पहुँच होगी जो भीतर बाहर से एक से शुद्ध और पवित्र होगे । जो हृदय से

बगुला के समान और बोलने में कोयल के समान है, उन ढोंगियों का, कपटियों का निस्तार होने वाला नहीं है। ढोंग से दुनिया को ठग सकते हो, परन्तु परमात्मा को नहीं ठग सकते। अतएव निस्तार चाहते हो और भवोदधि का शोषण करना चाहते हो तो निष्कपट बनो।

( ७ )

मायाचारी की बात पर किसी को विश्वास नहीं होता। मायावी मनुष्य छल-कपट करके दूसरों के लिये जाल बुनता है, मगर अन्ततः वह स्वयं ही अपने बुने जाल में फँसता है।

( ८ )

विश्वासघात किसी को आनन्द दायक नहीं हो सकता विश्वासघाती के चित्त में कभी शान्ति नहीं रहती। वह अपने विचारों के तन्तुओं से न जाने कितने ताने बाने बुनता रहता है और अपना भेद खुल जाने के भय से डरता रहता है। न उसे इस जीवन में चैन मिलती है न परलोक में ही। स्वर्ग का भव्य द्वार उसके लिए बन्द है।



अपने कर्तव्य–अकर्तव्य का भान नही रहता। लोभी अप मित्रो के साथ भी धोखा और विश्वासघात करने से न चूकता।

( ५ )

जिसके अन्त करण मे लोभ रूपी पिशाच प्रवेश क गया है, उसके लिए कोई भी जघन्य कृत्य कठिन नही है व अपने माता पिता की हत्या कर सकता है अपने पुत्र और मि की घात कर सकता है, वह स्वामी के प्राण ले सकता है, य तक कि अपने सहोदर भाई की जान भी लेने से नही चूकता

( ६ )

लालची मनुष्य केवल धन–दौलत को ही देखता है उस धन को प्राप्त करने मे और उसको प्राप्त कर लेने के फ स्वरूप कितनी विपत्ति झेलनी पडेगी, इस बात को वह जरा नही देखता। बिलाव दूध को ही देखता है, दूध के पास जा पर लाठी के होने वाले प्रहार की ओर से वह आंखे मी लेता है।

( ७ )

लोभ से क्रोध उत्पन्न होता है, क्रोध से द्रोह पैदा होत है और द्रोह के प्रभाव से नरक मे जाना पडता है। विचक्ष मनुष्य भी लोभ के कारण मूर्ख बन जाता है।

( ८ )

लोभी मनुष्य सुख का स्वाद लेना नही जानता। वह दुःखो को भोगने और पापो का उपार्जन करने के लिए ही जीवित रहता ह।

( ९ )

लोभ से सब पापो मे प्रवृत्ति होती है। जितना लोभ करोगे उतनी ही गरीबो के गले पर छुरी फेरोगे! सौ हजार-पतियो को गरीब बना कर एक लखपति बनता है! लखपति बन कर जिसने गरीबो की सहायता नही की, वह उस सचित किये धन का क्या करेगा? छाती पर बाध कर परलोक मे ले जाएगा? चक्रवर्ती की असाधारण ऋद्धि भी जब यही पडी रह जाती है तब, ऐ श्रीमन्त! तेरी लक्ष्मी कैसे तेरे साथ जाएगी?

( १० )

हे लोभी यह आसमान से बाते करने वाली हवेलिया यही रह जायगी। सोना तिजोरियो मे धरा रह जायगा, जवाहरात डिब्बो मे भरा रह जायगा। तुझे जब चार जने उठा कर जाएँगे तब केवल एक चादर तेरे उपर डालदी जाएगी तेरे शरीर पर के वस्त्र और आभूषण सब उतार लिए जायँगे। तुझे नगा कर के विदा किया जायगा।

( ११ )

क्रोध प्रीति का नाशक है, मान विनय भाव का विनाश करना है. मायाचार मे मैत्री मटियामेट हो जाती है। इस

प्रकार इन तीन पापो से एक-एक ही सद्गुण नष्ट होता है, परन्तु-लोभ-लालच से तो सर्वनाश हो जाता है।

( १२ )

ज्यो ज्यो लाभ होता जाता है त्यो त्यो लोभ बढता जाता है। असल बात तो यह है कि लाभ से ही लोभ बढता है। लोभ वृद्धि का कारण लाभ है। अतएव कारण की अधिकता होने पर कार्य की अधिकता होना स्वाभाविक है।

( १३ )

क्रोध से प्रीति का नाश होता है। मान से विनय क नाश होता है, माया से मित्रता का नाश होता है, परन्तु लो से सभी कुछ नष्ट हो जाता है। वह तमाम अच्छाइयो प पानी फेर देता है।

( १४ )

समग्र ससार लोभ से अभिभूत हैं। लोभ के कार ही समस्त पापो का आचरण किया जाता है। लोभ पाप वाप है। मनुष्य की वास्तविक आवश्यकताएँ कितनी है उसका छोटासा शरीर है और छोटासा पेट है। शरीर ढँक और पेट भरने के लिए ससार भर की सपत्ति की आवश्यक नही है। करोडो और लाखो की सम्पत्ति भी नही चाहिए पेट के लिए सुबह शाम चार रोटिया ही बस है। थोडे वस्त्र से ही काम चल सकता है। अधिक सचय न यहाँ क आता है, न परलोक मे साथ जाता है। यह एक ऐसी बात कि उसे सिद्ध करने की आवश्यकता नही।

## --: तृष्णा :--

( १ )

जैसे आकाश का कही और कभी अन्त नही है उसी प्रकार तृष्णा का भी कही अन्त नही है।

( २ )

समुद्र का छोर है पर तृष्णा का छोर नही है।

( ३ )

अगर आप दु खो की जड को तलाश करते चलेगे तो मालूम होगा कि वह जड असन्तोष ही है। अधिकाश लोग असतोष के कारण ही दुखी देखे जाते हैं। मनुष्य को अपना जीवन निर्वाह करने के लिए कितना चाहिए ? वह पेट मे कितना अन्न खा सकता है और कितने कपडे लपेट सकता है ? जितने की आवश्यकता होती है, उतना प्राय सभी को मिल जाता है। फिर भी उनके अन्त कारण मे असन्तोष की आग दहकती रहती है। वे उस आग मे अपने जीवन की सम्पूर्ण शान्ति और निराकुलता को स्वाह कर देते हैं। "आवश्यकता हैं तन की और तृष्णा है मन की"। सोने को चार हाथ जमीन चाहिए, पर विशाल महल वनवा लेने पर भी सन्तोष नही।

एक महल बन गया है तो दूसरे के मसूबे किये जा रहे हैं। हजारो है तो लाखो की तृष्णा लगी है और लाखो है तो करोडो की कामना हो रही है। निश्चित है कि इतनी सम्पदा उपयोग मे नही आ सकती फिर भी सन्तोष कहाँ है ?

( ४ )

धन की मर्यादा नही करोगे तो परिणाम अच्छा नहीं निकलेगा। लकडिया झौंके जाओ और आग बढती चला जायगी। ईंधन डालते जाने से आग कभी शान्त नही हो सकती। तृष्णा भी आग है। उसमे ज्यो–ज्यो धन का ईंधन झोकते जाओगे, वह बढती ही जायगी। वह विकलता पैदा करेगी। चैन नही लेने देगी। तो भाई ऐसे धन से क्या लाभ हुआ ? इस धन ने तुम्हे क्या सुख दिया ? इसीलिए मैं कहता हूँ कि धन की मर्यादा कर लो। न करोगे तो तृष्णा की आग मे झुलसते जाओगे, शान्ति नही पाओगे और अपने जीवन को बर्बाद कर लोगे।

( ५ )

बाहर की अग्नि से अधिक जबर्दस्त अग्नि तृष्णा की है। स्थूल अग्नि से तो स्थूल पदार्थ ही जलते है परन्तु तृष्णा की आग मे आत्मा भी जलती है। तृष्णा की आग व्यापक है सारा ससार इस आग मे जल रहा है। भगवान् के नाम-कीर्त्तन से वह आग भी शान्त हो जाती है।

( ६ )

जैसे आग से आग शान्त नही होती । उसी प्रकार से न से धन की तृष्णा शान्त नही होती । जैसे ईंधन झोकते ाने से आग बढती ही चली जाती है, उसी प्रकार धन को ाप्त करने से धन की इच्छा भी बढती ही जाती है ।

( ७ )

भाइयो ! जैसे आग को शान्त करने के लिये पानी अपेक्षित है, उसी प्रकार तृष्णा की आग को बुझाने के लिये सन्तोष धारण करने की आवश्यकता है, भगवान् ने निर्देशन किया है कि परिग्रह को कम करोगे और अपनी इच्छा पर नियत्रण करोगे तभी यह आग शान्त हो सकती है । इच्छाओ की पूर्ति करने का प्रयास करोगे तो यह आग शान्त होने के वदले वढती ही चली जायगी ।

( ८ )

जो हजारो का मालिक है वह लाखो का स्वामी बनना चाहता है और जो लाखो का स्वामी है उसे करोडपति बनने की धुन सवार है । इस प्रकार लोग तृष्णा के अनन्त प्रवाह मे वहे जा रहे हैं । उनका कोई लक्ष्य स्थिर नही है । स्थिरता के अभाव मे शान्ति नही मिल सकती । सच्ची शान्ति त्याग और सन्तोष मे है । धर्म की आराधना करने से ही सच्ची सुख की प्राप्ति होती है ।

( ९ )

असन्तोष दुःख का बीज है। कितनी ही सम्पत्ति क्यो न हो, अगर उसके साथ सन्तोष नही है तो वह शान्ति प्रदान नही कर सकेगी। इसके विपरीत सन्तोषी पुरुष स्वल्प सामग्री मे ही परम सुख का आस्वादन कर लेता है।

( १० )

देखो साप हवा का पान करते है फिर भी दुर्बल नही होते। जगली हाथियो को बादाम का हलवा कोई नही खिलाता वे रूखे-सूखे तिनके खाते है। फिर भी कितने बलशाली होते है ? इसका कारण क्या है ? असली बात यह है कि वे सन्तोष धारण करते है और सतोष के प्रभाव से उनका काम चल जाता है सन्तोष ही मनुष्य के लिए बडे से बडा खजाना है

( ११ )

अगर सच्चा सुख और सच्ची शान्ति चाहते हो तो धन की मर्यादा करके तृष्णा पर अकुश लगाओ।

( १२ )

चक्रवर्ती, वासुदेव और बलदेव की सम्पत्ति पा लेने पर भी, सन्तोषहीन मनुष्य कभी तृप्त नही हो सकता और तृप्ति के बिना सुख की प्राप्ति नही हो सकती। ऐसा जान कर धीर पुरुष कभी लोभ-रूपी ग्रह के अधीन नही होते हैं।

## —: ईर्ष्या :—

( १ )

द्वेषी पुरुष दूसरे का उत्कर्ष सहन नहीं कर सकता। उसने किसी की बड़ाई सुनी और उसके दिल में द्वेष का दावानल दहक उठा जैसे चुपचाप चले जाते राहगीर को देखकर कुत्ता निष्कारण ही भौंकने लगता है। उसी प्रकार किसी भी सौभाग्यशाली को देखकर द्वेषी जलने लगता है।

( २ )

भोगी त्यागी को देखकर जलता है। धनवान् को देखकर निर्धन कुढते है, निरोग को देखकर रोगी जलता है, सुन्दर और रूपवान पर नजर पडने से कुरूप को जलन होती है। यह स्वाभाविक है। केसर और काजल मे बनती नहीं है।

( ३ )

पानी की वर्षा होती है तो सब प्रकार की वनस्पतियाँ फलती-फूलती है। किन्तु जवासा नामक एक रूखडी इसका अपवाद है। जैसे जैसे वृष्टि होती है, वह सूखती जाती है। वर्षा जवासा को पसद नहीं आती तो कहो भाई! इसमे पानी का क्या दोष? इसी प्रकार जो पुरुष दुर्गुणो का अखाडा बना

हुआ है, वह सद्गुणों और सद्गुणवानों को देख २ कर ईर्षा की आँच से तपता रहता है और सूखता जाता है। दुर्गुणी को गुणवान की बात पसन्द नहीं आती यहां तक कि किसी-किसी पापी को तो परमात्मा की महिमा भी नहीं रुचती है। इसमें गुणवान का क्या दोष है।



# -: राग-द्वेष :-

( १ )

जितनी भी राग-द्वेष रूप परिणति है, आत्मा को पतन की ओर ले जाने वाली है। वह पडने का मार्ग है।

( २ )

ससार और ससार सम्बन्धी जितने भी दु ख है, उन सब का कारण विषमभाव है। अगर राग-द्वेष रूप विषमभाव नष्ट हो जाय तो किसी प्रकार का दु ख उत्पन्न न होगा।

( ३ )

राग और द्वेष की आग मे यह सारा जगत् जल रहा है। स्थूल अग्नि तो स्थूल शरीर को ही जलाती है मगर यह भीतरी आग आत्मा के सद्गुणो को विनष्ट करती है या विकृत करती है। स्थूल अग्नि एक ही जन्म मे मार सकती है मगर राग-द्वेष की अग्नि जन्म जन्मान्तर मे आत्मा को सताया करती है।

( ४ )

जिस आदमी के शरीर मे द्वेष तीव्र रुप मे रहता है, उसका खून जल जाता है। वह अच्छे २ पौष्टिक माल खाते

तो भी दुबला ही बना रहता है । द्वेष से मनुष्य को घोर हानि उठानी पडती है । द्वेषी मनुष्य स्वय तो हानि उठाता ही है पर दूसरो को भी हानि करता है ।

( ५ )

द्वेष एक प्रकार की अग्नि है । यह अग्नि जब हृदय मे भडकती है तो मनुष्य व्याकुल हो जाता है । वह उस आग मे दूसरो को जलाना चाहता है । दूसरा जले या न जले वह स्वय तो बुरी तरह जल ही जाता है ।

( ६ )

दूसरो के द्वेष भाव को शान्त करने का उपाय यह नहीं कि बदले मे द्वेष किया जाय । आग से आग शान्त नही होती । आग को शान्त करने के लिए जल अपेक्षित है । इसी प्रकार द्वेष का नाश मैत्री से होता है ।

( ७ )

भाइयो ! अगर आप अपने जीवन को उन्नत और पवित्र बनाना चाहते है तो द्वेष का परित्याग करो । द्वेष की आग मे अपने आपको जलाना तनिक भी बुद्धिमत्ता नही है । द्वेष का दुर्गुण आपको पतन के गहरे गड्डे मे गिराने वाला है । द्वेष की आग आपके समस्त सद्गुणो को जलाकर भस्म कर देगी उससे आपका जीवन निष्फल हो जायगा ।

( ८ )

पक्षपात या द्वेष से बुद्धि कुठित हो जाती है और सत्य तत्त्व का भान नही हो पाता। अतएव द्वेष और पक्षपात का त्याग करो।

( ९ )

कलह प्रिय व्यक्ति कलह के बीज बोता है और मूर्ख लोग उसके फल खाकर पागल बन जाते है और आपस मे लडाई झगडा करते है।

( १० )

राग भी द्वेष की ही तरह कर्म–बन्ध का कारण है। अतएव जिस प्रकार राग त्याज्य है, उसी प्रकार द्वेष भी त्याज्य है। दोनो आत्मा मे विकार उत्पन्न करते है। दोनो के कारण आत्मा मे विभाव परिणति उत्पन्न होती है। जब तक आत्मा मे राग और द्वेष का सद्भाव है आत्मा अपने असली स्वरूप को पूरी तरह नही देख पाता है।

( ११ )

भाइयो! राग और द्वेष ससार भ्रमण के मुख्य आधार है। इनका जितने जितने अश मे त्याग करते चलोगे, उतने ही उतने अश मे आपके सुख की मात्रा बढती जायगी और आप अपूर्व शान्ति एव स्वस्थता का अनुभव करते जाएँगे। अन्त मे पूर्ण आत्मिक आनन्द की प्राप्ति कर सकोगे।

( १२ )

राग और द्वेष दोनो ही कर्म बन्ध के कारण है। इनके प्रभाव से मन और आत्मा की स्वस्थता नष्ट हो जाती है। इसी कारण शास्त्र मे इन्हे कर्मो का बीज कहा है। अतएव जो आत्मा का कल्याण करना चाहते है उन्हे राग-द्वेष को निरन्तर घटाने का ही प्रयत्न करना चाहिये। उन्हे अधिक से अधिक समभाव की वृद्धि करनी चाहिए।

( १३ )

राग भाव अनादि काल से आत्मा के साथ लगा हुआ है। इस राग की आग मे आत्मा झुलस रही है। राग ही केवल-ज्ञान केवल–दर्शन और यथाख्यात चारित्र मे बाधक है। ज्योंही राग भाव निर्मूल हो जाता है त्योही आत्मा सर्वज्ञ, सर्वदर्शी और वीतराग चारित्र का अधिकारी हो जाता है।

( १४ )

भाइयो ! अगर आपको स्नेह ही करना है, तो परमात्मा से स्नेह करो। परमात्मा के प्रति प्रगाढ प्रीति करोगे तो ससारिक पदार्थो सबधी प्रीति हट जायगी और उससे आत्मा का उत्थान और कल्याण होगा। परमात्मा से प्रेम न करके जो लोग ससार की वस्तुओ से प्रेम करते है, वे अपने लिये नरक का द्वार खोलते है।

# -: निंदा :-

( १ )

अगर आप दूसरों की निन्दा करने वाले हैं तो समझ लीजिए कि आप दुनिया की गन्दगी को खोज-खोज कर अपने भीतर भर लेने चले हैं। अपने आपको मलीन बनाने चले हैं। अपने मार्ग में काँटे बिछाने चले हैं। कल्याण के मगरा द्वार में ताला लगाने चले हैं।

( २ )

कौवे को कितनी ही मिठाई खिलाओ, वह गन्दगी पर बैठे बिना नहीं रह सकता। पर कौवे का कौन आदर करता है इसी प्रकार निन्दक की कहीं कद्र नहीं होती। निन्दक से पाला पड़ता है तो लोग कहते हैं 'अजी जनाब, आप तशरीफ ले जाइए, कहीं आपके मुख से कीड़े न झड़ पड़े।

( ३ )

दूसरे के दोषों का ढोल पीट कर ही क्या तुम गुणी बन जाना चाहते हो ? नहीं, दूसरे के दोष देखना और उन्हें फैलाना तो स्वयं एक महान दोष है। इस दोष का सेवन करके तुम दोषी ही बन सकते हो, गुणी नहीं बन सकते।

( १२ )

राग और द्वेष दोनो ही कर्म बन्ध के कारण है। इनके प्रभाव से मन और आत्मा की स्वस्थता नष्ट हो जाती है। इसी कारण शास्त्र मे इन्हे कर्मो का बीज कहा है। अतएव जो आत्मा का कल्याण करना चाहते है उन्हे राग-द्वेष का निरन्तर घटाने का ही प्रयत्न करना चाहिये। उन्हे अधिक से अधिक समभाव की वृद्धि करनी चाहिए।

( १३ )

राग भाव अनादि काल से आत्मा के साथ लगा हुआ है। इस राग की आग मे आत्मा झुलस रही है। राग ही केवल-ज्ञान केवल-दर्शन और यथाख्यात चारित्र मे बाधक है। ज्योही राग भाव निर्मूल हो जाता है त्योही आत्मा सर्वज्ञ, सर्वदर्शी और वीतराग चारित्र का अधिकारी हो जाता है।

( १४ )

भाइयो ! अगर आपको स्नेह ही करना है, तो परमात्मा से स्नेह करो। परमात्मा के प्रति प्रगाढ प्रीति करोगे तो ससारिक पदार्थो सबधी प्रीति हट जायगी और उससे आत्मा का उत्थान और कल्याण होगा। परमात्मा से प्रेम न करके जो लोग ससार की वस्तुओ से प्रेम करते है, वे अपने लिये नरक का द्वार खोलते है।

# —: निंदा :—

( १ )

अगर आप दूसरों की निन्दा करने वाले हैं तो समझ लीजिए कि आप दुनिया की गन्दगी को खोज-खोज कर अपने भीतर भर लेने चले है। अपने आपको मलीन बनाने चले हैं। अपने मार्ग में काँटे बिछाने चले है। कल्याण के मार्ग पर ताला लगाने चले हैं।

( २ )

कौवे को कितनी ही मिठाई खिलाओ, वह गन्दगी पर बैठे बिना नही रह सकता। पर कौवे का कौन आदर करता है? इसी प्रकार निन्दक की कही कद्र नही होती। निन्दक से पाला पडता है तो लोग कहते हैं 'अजी जनाब, आप तशरीफ ले जाइए, कही आपके मुख से कीडे न छूट पडे।

( ३ )

दूसरे के दोषो का ढोल पीट कर ही क्या तुम गुणी बन जाना चाहते हो? नही, दूसरे के दोष देखना और उन्हें फैलाना तो स्वय एक महान दोष है। इस दोष का सेवन करके तुम दोषी ही बन सकते हो, गुणी नही बन सकते।

( ४ )

जो साधु, साध्वी श्रावक या श्राविका तत्त्व का स्वरूप समझ गया है, ज्ञान-ध्यान भी करता है, तपस्या भी करता है, फिर भी अगर वह कहता है कि हम अच्छे है और दूसरे बुरे है, हम धर्मात्मा है और दूसरे अधर्मी है, हम भक्त है और दूसरे दुष्ट है, जो अपने मुख से अपनी महिमा करता है और दूसरे की निन्दा करता है। वह अपनी करनी पर पोता फेरता है। वह अपनी आत्मा को गिराता है। इसका ज्ञान, ध्यान, तप और त्याग आत्मशुद्धि का कारण न होकर कषाय का पापक बन जाता है।

( ५ )

विवेकवान् पुरुष किसी की निन्दा नही करते। वे सोचते है कि पराई निन्दा करने मे हमे क्या लाभ है ? निन्दा करने मे मुंह मीठा नही होता, सपदा नही मिलती, बडाई भी नही मिलती, कल्याण भी नही होता। यही नही, परनिन्दक समझदार लोगो मे हीन दृष्टि से देखा जाता है और ज्ञानियो की दृष्टि मे व्यर्थ ही पाप का उपार्जन करता है।

( ६ )

समझदार व्यक्ति नारद-प्रकृति लोगो को अपने पास नही फटकने देते। कदाचित् उनकी बात सुन लेते है तो उस पर ध्यान नही देते और सुनी अनसुनी कर देते हैं। अथवा सुनाने वाले से स्पष्ट कह देते है कि भाई, तुम अपना काम

देखो। दूसरा मुझ गाली देता है तो देने दो। जब मेरे सामने देगा तो मैं निपट लूगा। इस प्रकार साफ उत्तर देने से भिडाने वाले का साहस टूट जाता है। वह फिर उसके सामने नही बोलता।

( ७ )

भाइयो! निन्दा करने से बचो। दूसरो की राख लेकर अपने मस्तक पर बिखेर लेने से क्या लाभ है? ससार मे गुणीजन बहुत है। उनके गुणो को देखो और प्रशसा करो। इससे आपको आनन्द ही आनन्द प्राप्त होगा।

( ८ )

पाप की निन्दा करो, मगर पापी की निन्दा मत करो।

( ९ )

साधु की भूल देखकर जो निन्दा करते है, हंसी करते है, उन्हे समझना चाहिए कि लाठी कैसी भी टूटी-फूटी क्यो न हो, मटके को तो वह फोड ही सकती है।

( १० )

आत्म-निन्दा करने से अपने दोषो के प्रति असन्तोष जागृत होता है और आत्मा की शुद्धि होती है। पर की निन्दा करने से आत्मा की मलिनता बढती है। आत्मा का पतन होता है। और लाभ कुछ होता नही। अतएव अगर आप अपना कल्याण चाहते है तो पर-निन्दा के पाप से दूर रहना चाहिये।

## —: पाप :—

( १ अ )

परस्त्रीगामी लम्पट भी रावण के पुतले की दुर्दशा करने में पीछे नहीं रहते। इसका कारण यही है कि पापी की आत्मा भी पाप से घृणा कराती है। आत्मा का असली स्वभाव उस पाप के प्रति घृणा कराना सिखलाता है।

( १ ब )

मनुष्य का जीवन एक चौराहा है। चौराहे पर प्रकाश-स्तम्भ लगा रहता है और उस प्रकाश मे चारो ओर जाने वाले रास्ते दिखाई देते हैं। इसी प्रकार मनुष्य जीवन से चारों गतियो के लिये रास्ते जाते है। शास्त्र और सद्गुरु का प्रकाश इस चौराहे पर मौजूद है। चारो गतियो का मार्ग उस प्रकाश मे देखा जा सकता है। आप यह भी जान सकते है कि किस गति में जाने से क्या हालत होगी? जिन्हे सुखमय हालत प्राप्त करनी है उन्हे देवगति और मनुष्यगति की राह पकड़ना चाहिये, अर्थात् धर्म कर्म करना और पापो से बचना चाहिए। पाप पहले भले लगते है पर अन्त मे बहुत बुरे साबित होते हैं।

( २ )

भाइयो ! पापी की आत्मा दुर्बल होती है। पाप ऐसा कीडा है कि वह मनुष्य के अन्तस्तल को कुतर–कुतर कर निर्बल और नि:सत्व बना देता है। सच्चाई के सामने पाप क्षण भर नहीं ठहर सकता।

( ३ )

इष्ट की प्राप्ति के लिए पाप का आचरण करना आम पाने के विचार से बबूल की खेती करने के समान है।

( ४ )

पाप मनुष्य को अपनी ही निगाहो मे गिरा देता है। पाप मे एक ऐसा विचित्र तीखापन होता है कि वह हृदय को काटता रहता है। पापी की आत्मा सदैव सशंक रहती है।

( ५ )

अन्तस्तल को निष्पाप बनाओगे तो निस्ताप बन जाओगे।

( ६ )

याद रक्खो, पुण्य कमाना कठिन है, पर पाप का उपार्जन करने मे कुछ भी देर नही लगती। जोडने मे देरी लगती है तोड़ने में क्या देर लगती है ?

( ७ )

अज्ञानी पुरुष पाप-कर्म से तो बचने का
करता किन्तु पापकर्म के फल से-दुःख से-बचने
करता है । किन्तु ज्ञानी सोचता है कि विषफलो
ठीक उपाय यही है कि विषवृक्ष को जड से उखाड़
न रहेगा बास न बजेगी बासुरी । जिस वृक्ष से दु
फल उत्पन्न होते है, उस वृक्ष को ही उखाड देने
है अर्थात् पापकर्म से उत्पन्न होने वाले दुःखो को न
लिए पापकर्मों से दूर रहना ही उचित है ।

( ८ )

जैसे आगे जाने के लिए पीछे कदम उठ
आदमी बुद्धिमान नही कहा जा सकता, उसी प्र
ऐश्वर्य आदि सुख की सामग्री प्राप्त करने के लिए
आचरण करने वाला व्यक्ति भी विवेकवान् नही
सकता ।

( ९ )

तुम सुख पाने के लिए पापो का आचरण
मगर ऐसा करके कदापि सफल मनोरथ नही हो सक

(१०)

विषपान करके चिरजीवन की अभिलाषा क
मूर्खता नही तो क्या है ? इसी प्रकार पाप करके सु
की अभिलाषा भी मूर्खतापूर्ण ही कही जा सकती है ।

( ११ )

कल्पवृक्ष या उसके फलो की कामना से प्रेरित होकर जो बबूल बोता है, उसे क्या कहा जाय ? बबूल बोने से कल्प-वृक्ष के फलो की प्राप्ति होना सभव नही है, इसी प्रकार पाप-मय आचरण करके पुण्य–फल की आशा रखना भी दुराशा मात्र है।

( १२ )

जैसे नीम के वृक्ष मे आम के फल नही लग सकते। जैसे लाल मिर्च खाने से मुंह मीठा नही हो सकता, उसी प्रकार पाप करने से सुख नही मिल सकता।

( १३ )

कागज की नाव बना कर और उस पर सवार होकर अगर कोई समुद्र पार होना चाहता है तो उसे पागल के सिवाय और क्या कहा जा सकता है ? इसी प्रकार जो जुल्म करके, पाप करके फलना–फूलना चाहता है अर्थात् सुखी और सौभाग्य-शाली बनना चाहता है, वह भी मूर्खो की कतार मे ही खडा होने योग्य है।

( १४ )

बीज बोने की तुम्हे स्वाधीनता प्राप्त है। किन्तु बीज बो देने के बाद अकुर इच्छानुसार पैदा नही किये जा सकते। तुम चाहो कि पापाचरण करके हम दुख के बीज बोएँ और

उनसे सुख के अकुर फूट निकले, यह सर्वथा असभव है । अपढ़ किसान भी समझता है कि चने के बीज से गेहूँ का पौधा नही उत्पन्न होता मगर तुम उससे भी गये-बीते हो ।

( १५ )

पाप का परिणाम तो किसी के लिए भी अच्छा नही होता । देखो रावण कितना प्रतापशाली और प्रचण्ड राजा था। उसकी नियत विगड गई । वह सीता जैसी आदर्श सती को हरण करके ले गया । इस घोर पाप से उसका समस्त पुण्य क्षीण हो गया । बढिया—बढिया पौष्टिक चीजे डाल कर सीरा बनाया जाय । किन्तु अन्त मे उसमे सखिया मिला दिया तो वह सीरा प्राणो का सहारक होता है । इसी प्रकार एक भी भयकर पाप अनेक सुकृतो के फल को दबा देता है ।

( १६ )

मनुष्य अपनी करतूत को भूल जाता है । परन्तु वह करतूत अपना फल देना कभी नही भूलती । यथा समय उसे उसका फल अवश्य भोगना पडता है । पाप का प्रतिफल अत्यन्त दु खद होता है । इसीलिए मैं आपको सावधान कर रहा हूँ कि अपना कल्याण चाहते हो तो पाप से बचो, पाप से बचोगे तो आनन्द ही आनन्द होगा ।

( १७ )

दूसरो को पापाचरण करते देख कर स्वय पापाचरण करना योग्य नही है । अधर्म करके पैसा जमा करने मे अन्त मे

उनसे सुख के अकुर फूट निकले, यह सर्वथा असभव है । अपढ किसान भी समझता है कि चने के बीज से गेहूँ का पौधा नही उत्पन्न होता मगर तुम उससे भी गये-बीते हो ।

( १५ )

पाप का परिणाम तो किसी के लिए भी अच्छा नही होता । देखो रावण कितना प्रतापशाली और प्रचण्ड राजा था । उसकी नियत बिगड गई । वह सीता जैसी आदर्श सती को हरण करके ले गया । इस घोर पाप से उसका समस्त पुण्य क्षीण हो गया । बढिया-बढिया पौष्टिक चीजे डाल कर सीरा बनाया जाय । किन्तु अन्त मे उसमे सखिया मिला दिया तो वह सीरा प्राणो का सहारक होता है । इसी प्रकार एक भी भयकर पाप अनेक सुकृतो के फल को दबा देता है ।

( १६ )

मनुष्य अपनी करतूत को भूल जाता है । परन्तु वह करतूत अपना फल देना कभी नही भूलती । यथा समय उसे उसका फल अवश्य भोगना पडता है । पाप का प्रतिफल अत्यन्त दुखद होता है । इसीलिए मै आपको सावधान कर रहा हूँ कि अपना कल्याण चाहते हो तो पाप से बचो, पाप से बचोगे तो आनन्द ही आनन्द होगा ।

( १७ )

दूसरो को पापाचरण करते देख कर स्वय पापाचरण करना योग्य नही है । अधर्म करके पैसा जमा करने मे अन्त में

हित नही, अहित ही होगा। किसी चोर को करोडपति होते नही देखा। वे दिवालिया के दिवालिया ही रहते है। बहुत-से सासी और कजर चोरी करते हैं, फिर भी भूखे के भूखे ही रहते है।

( १८ )

अगर आप अपनी आत्मा को बचाना चाहते है तो पापो से दूर रहो, पाप की सराहना करने से भी बचो और पापी की निन्दा रूप पाप से भी बचो। अपनी आत्मा को निष्पाप बनाओगे तो निष्पाप बन जाओगे। आपका कल्याण होगा।

( १९ )

पापाचरण करने वाला स्वय ही पतित नही होता। वरन् दूसरो को भी पतित होने की प्रेरणा करता है।

( २० )

भाइयो ! पाप कर्म चोर है और जब इनसे सावधान रहकर बचोगे तभी तुम्हारा कल्याण होगा। जो पाप कर्मों से बचने का सकल्प कर लेते हैं वे अक्षय सपदा के धनी बन जाते हैं।

( २१ )

जीवित रहने के लिए विष का पान करना जैसी मूर्खता है, उसी प्रकार सुखी बनने के लिए पाप का आचरण करना भी मूर्खता है। यह उलटा प्रयास है।

( २२ )

निरर्थक बाते बना कर अपने भविष्य को कटकमय बनाना कहा की बुद्धिमत्ता है। प्रयोजन से पाप करने वाला कदाचित् क्षम्य हो सकता है, किन्तु निष्प्रयोजन ही आत्मा को पाप के भार से लादने वाला कैसे क्षम्य समझा जा सकता है ?

( २३ )

दही को मथने से मक्खन निकलता है। यह बात दुनिया जानती है और आप भी जानते है। पर क्या जान लेने मात्र से मक्खन निकल आता है ? नही, क्रिया किये बिना, दही को मथे विना मक्खन नही निकलेगा। इसलिए हमारा कहना है कि पापो से बचो। पापो से बचे बिना तुम्हे स्वर्ग और मोक्ष नही मिल सकता।

( २४ )

दुख से बचना हो तो सर्वज्ञ के उपदेशो पर चलो। पाप–पक मे आकठ निमग्न रहोगे और सुख भी चाहोगे तो ऐसा नही हो सकेगा।

( २५ अ )

जो ब्राडी के नशे मे धुत्त हो जाता है, वह किसी की नही सुनता। इसी प्रकार जिसकी आत्मा पर पापो का गहरा नशा छा जाता है, वह ज्ञानी और परोपकारी पुरुष की भी बात नही सुनता। कदाचित् सुनता है तो एक कान से सुनकर दूसरे कान से बाहर निकाल देता है।

( २५ ब )

किसी कुत्ते को रोटी डालोगे तो वह भी तुम्हारा मुँह चाटने का साहस करेगा। नही डालोगे तो वह ऐसा साहस भी नही करेगा। इसी प्रकार झूठ बोलना, चोरी करना, परस्त्री गमन करना, बेईमानी करना आदि कुत्ते है। इन्हे जीवन से हिला लिया तो ये मुंह चाटे बिना कैसे रहेगे ?

( २६ )

जैसे रुई मे लपेटी आग दबी नही रह सकती, उसी प्रकार पाप छिपाये छिप नही सकते। किसी रोज बुरे कर्म का फल बहुत बुरा होता है।

( २७ )

पाप मन मे है, धन मे नही है। जीव को मोक्ष मे जाते हुए धन नही रोक सकता और न तन ही रोक सकता है। किन्तु पापमय मन ही मुक्ति मे रुकावट डालता है।

( २८ )

पाप का आचरण न करोगे तो क्या जीवन-निर्वाह नही होगा ? पाप न करने वाले क्या भूखे रहते है ? पाप करके सम्पत्ति इकट्ठी करना चाहते हो तो अपनी इस दुष्कामना को त्याग दो। सम्पत्ति परलोक मे सुखी नही कर सकेगी। यही नही, सूक्ष्म विचार करोगे तो स्पष्ट झलकेगा कि वह इस लोक मे भी सुख नही दे सकती।

## —: रात्रि भोजन :—

( १ )

भाइयो ! रात्रि मे भोजन करना बडा भारी पाप है। रात्रि मे भोजन करने वाले को क्या पता चलेगा कि भोजन मे दाल मे कीडी है या जीरा है ? वह तो कीडियो को भी जीरा समझकर खा जायगा।

( २ )

ज्ञानियो ने रात्रि भोजन को अधा भोजन कहा है। सूर्यास्त होने के बाद स्पष्ट दिखाई नही देता, अतएव रात्रि-भोजन बहुत बुरी चीज है। बुद्धिमान पुरुष कभी रात्रि मे भोजन नही करते। अरे खाने के लिए दिन ही बहुत है तब रात्रि को भोजन करने से क्या फायदा है ?

( ३ )

हजम होने से पहिले ही सो जाओगे तो खाना पचाने के लिये पेट की मशीन को बहुत ज्यादा मेहनत करनी पडेगी और इससे मशीन जल्दी कमजोर हो जायगी। जो लोग सूर्यास्त से पहले ही खा लेते है, उनके पेट की मशीन को विश्राम मिल जाता है। गहरी नीद आने के कारण वह स्वस्थ रहते है।

